निशाते - दाग़े - ग़म - इश्क़[1] की बहार, न पूछ
शिगुफ़्तगी[2] है शहीदे - गुले - ख़िज़ानिए - शम्अ
जले है देख के बालीने - यार[3] पर मुझको
न क्यों हो दिल पे मेरे दाग़े - बदगुमानिए शम्अ

* * * * *

बीमे - रक़ीब[4] से नहीं करते विदाए - होश
मजबूर यां तलक हुए, ऐ इख़्तियार हैफ़!
जलता है दिल, कि क्यों न हम इक बार जल गए
ऐ नातमामिए - नफ़से - शोला - बार,[5] हैफ़!

* * * * *

ज़ख़्म पर छिड़कें कहां, तिफ़लाने[6] - बेपरवा, नमक
क्या मज़ा होता, अगर पत्थर में भी होता, नमक
गर्दे - राहे - यार[7] है सामाने - नाज़े[8] - ज़ख़्मे दिल
वरना होता है जहां में किस क़दर पैदा, नमक
मुझको अरज़ानी[9] रहे, तुझको मुबारिक हो जियो
नालए - बुलबुल का दर्द, और ख़न्दए-गुल[10] का नमक
शोरे-जोलां[11] था किनारे-बहर[12] पर किसका, कि आज
गर्दे - साहिल[13] है, बज़ख़्मे - मौजए - दरिया[14], नमक

---

१. इश्क़ के ग़म के दाग़ का उल्लास, २. खिलना, ३. यार के सिरहाने, ४. रक़ीब का भय, ५. आग बरसा रही सांस ६. बच्चे, ७. प्रेमी की राह की धूल ८. हाव-भाव के उपकरण, ९. बहुलता, १०. फूल की मुस्कान, ११. अधिक शोर, १२. समुद्र तट, १३. किनारे की धूल, १४. नदी की लहर के घाव से,

दाद देता है मेरे ज़ख़्मे-जिगर की वाह, वाह
याद करता है मुझे, देखे है वो जिस जा, नमक

छोड़कर, जाना तने-मजरूहे-आशिक़[1] हैफ़ है
दिल तलब करता है ज़ख़्म, और मांगे हैं आज़ा[2], नमक

ग़ैर की मिन्नत न खींचूंगा, पए-तौक़ीरे-दर्द[3]
ज़ख़्म मिस्ले-ख़न्दए-क़ातिल[4] है, सर ता पा नमक

याद हैं वो दिन तुझे 'ग़ालिब', कि वज्दे-ज़ौक़[5] में
ज़ख़्म से गिरता, तो मैं पलकों से चुनता था नमक

* * * * *

आह को चाहिए इक उम्र, असर होने तक
कौन जीता है तेरी ज़ुल्फ़ के सर होने तक

दामे-हर-मौज[6] में है, हल्क़ए-सदकामे-निहंग[7]
देखें क्या गुज़रे है क़तरे पे गुहर होने तक

आशिक़ी सब्र-तलब और तमन्ना बेताब
दिल का क्या रंग करूं, ख़ूने-जिगर होने तक

हमने माना, कि तग़ाफ़ुल[8] न करोगे लेकिन
ख़ाक हो जायेंगे हम, तुमको ख़बर होने तक

परतवे-ख़ुर[9] से है शबनम को, फ़ना की तालीम
मैं भी हूं, एक इनायत की नज़र होने तक

---

१. घायल प्रेमी का शरीर, २. अंग, ३. पीड़ा की प्रतिष्ठा के लिए, ४. हत्यारे की मुस्कान के सदृश, ५. उन्माद से झूमते हुए, ६. प्रत्येक तरंग का जाल, ७. सौ जबाड़ों वाले मगरमच्छ का घेरा, ८. उपेक्षा, ९. सूरज का प्रतिबिम्ब ।

यक नज़र बेश[1] नहीं, फ़ुर्सते-हस्ती[2] ग़ाफ़िल
गर्मिए-बज़्म है, इक रक़्से-शरर[3] होने तक
ग़मे हस्ती का, 'असद' किससे हो जुज़[4] मर्ग[5] इलाज
शम्अ हर रंग में जलती है सहर[6] होने तक

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

गर तुझको है यक़ीने-इजाबत[7] दुआ न मांग
यानी बग़ैरे-यक-दिले-बे-मुद्दआ[8] न मांग
आता है दाग़े-हसरते-दिल[9] का शुमार याद
मुझसे मेरे गुनह का हिसाब ऐ ख़ुदा न मांग

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

है किस क़दर हलाके-फ़रेबे-वफ़ाए-गुल[10]
बुलबुल के कारोबार पे हैं ख़न्दाहाए-गुल[11]
आज़ादिए-नसीम[12] मुबारक, कि हर तरफ़
टूटे पड़े हैं हल्क़ए-दामे-हवाए-गुल[13]
जो था, सो मौजे रंग के धोके में मर गया
ऐ वाए नालए-लबे-ख़ूनीं[14] नवाए-गुल[15]
ख़ुशहाल उस हरीफ़े-सियह-मस्त[16] का, कि जो
रखता हो मिस्ले-सायए-गुल,[17] सर बपाए-गुल[18]

---

१. ज़्यादा, २. जीने की मोहलत, ३. चिंगारी का नृत्य, ४. सिवा, ५. मौत, ६. सुबह, ७. क़यामत के दिन क्षमा किये जाने का विश्वास, ८. उद्देश्य से खाली दिल, ९. दिल की हसरतों के दाग़, १०. फूलों के प्रेम के छल का मारा हुआ ११. फूलों का हंसना १२. हवा, १३. फूलों की हवा के जाल का घेरा, १४. ख़ूनी होंठ की आह, १५. फूलों की आवाज़, १६. उन्मत्त प्रेमी, १७. फूल की परछाईं के सदृश, १८. फूल के पाँव पर।

ईजाद[1] करती है उसे तेरे लिये, वहार
मेरा रक़ीव है; नफ़से - इत्र - साए - गुल
शर्मिन्दा रखते हैं मुझे वादे - वहार[2] से
मीनाए - वेशराबो[3] - दिले - वेहवाए - गुल[4]
सतवत[5] से तेरे जल्वए - हुस्ने - ग़यूर[6] की
ख़ूं है मेरी निगाह में रंगे - अदाए - गुल
तेरे ही जल्वे का है यह धोका, कि आज तक
वेइख़्तियार दौड़े है गुल दर - कफ़ाए - गुल
'ग़ालिव' मुझे है उससे हम - आग़ोशी आरज़ू[7]
जिसका खयाल है गुले - जेवे - क़वाए - गुल
ग़म नहीं होता है आज़ादों को, वेश अज़ यक नफ़स
वर्क़[8] से करते हैं रौशन, शमए - मातम - ख़ाना[9] हम
महफ़िलें वरहम[10] करे है, गंजफ़ा - वाज़े - ख़याल[11]
हैं वरक़ - गरदानिए - नैरंगे - यक - बुतख़ाना[12] हम
वावजूदे यक जहां, हंगामा पैदाई[13] नहीं
हैं चिराग़ाने - शविस्ताने - दिले - परवाना[14] हम
ज़ोफ़[15] से है, ने क़नाअत[16] से, ये तर्के - जुस्तजू[17]
हैं ववाले - तकिया - गाहे - हिम्मते - मर्दाना[18] हम
दायमुल हब्स इसमें हैं लाखों तमन्नाएं, 'असद'
जानते हैं सीनए - पुर - ख़ूं[19] को ज़िन्दांख़ाना[20] हम

१. आविष्कार, २. वसंत की हवा, ३. शराब से खाली सुराही, ३. फूल की हवा से रिक्त दिल, ४. शान; रोब, ५. गौरव युक्त सौन्दर्य का दर्शन, ६. फूल के पहनावे की जेव का फूल, ७. बिजली, ८. शोक-गृह की शमआ, ९. अस्तव्यस्त, १०. ताश खेलने का खयाल, ११. उत्पत्ति, १२. परवाने के हृदय-प्रदेश का प्रकाश १३. कमजोरी, १४. संतोष, १५. खोज का त्याग, १६. मर्दों का हौसला, १७. आजीवन वन्दी. १८. खून से भरा सीना, १९. कैदख़ाना, २०. परदेस।

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

मुझको दयारे-ग़ैर[1] में मारा, वतन से दूर
रख ली मेरे ख़ुदा ने, मेरी बेकसी की शर्म
वो हल्क़ा-हाए-ज़ुल्फ़[2] कमीं[3] में हैं ऐ ख़ुदा
रख लीजो मेरे दावए-वारस्तगी[4] की शर्म

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

लूं वाम[5] बख़्ते-ख़ुफ़्ता[6] से, यक ख़्वाबे-ख़ुश,[7] वले
'ग़ालिब' यह ख़ौफ़ है, कि कहां से अदा करूं

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

वो फ़िराक़[8] और वो विसाल,[9] कहां
वो शबो[10] रोज़ो, माहो साल कहां
फ़ुर्सते-कारोबारे-शौक़ किसे
ज़ौक़े-नज़्ज़ारए-जमाल[11] कहां
दिल तो दिल वो दिमाग़ भी न रहा
शोरे-सौदाए-ख़त्तो-ख़ाल कहां
थी वो इक शख़्स के तसव्वुर[12] से
अब वो रानाइए-ख़याल[13] कहां
ऐसा आसां नहीं लहू रोना
दिल में ताक़त जिगर में हाल[14] कहां
हमसे छूटा क़ुमार-ख़ानए-इश्क़
वां जो जावें, गिरह में माल कहां

१. पराया घर, २. ज़ुल्फ़ के घेरे, ३. घात, ४. किसी पर मोहित होना, ५. उधार, ६. सुप्त भाग्य, ७. मधुर स्वप्न, ८. वियोग, ९. मिलन, १०. रात, ११. सौन्दर्य, १२. कल्पना, १३. विचार-सौन्दर्य, १४. मस्ती।

फ़िक्रे - दुनिया में सर खपाता हूं
मैं कहां और ये वबाल कहां
मुज़महिल[1] हो गये क़ुवा,[2] 'ग़ालिब'
वो अनासिर[3] में एतदाल कहां

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

की वफ़ा हमसे तो ग़ैर उसको ज़फ़ा कहते हैं
होती आई है, कि अच्छों को बुरा कहते हैं
आज हम अपनी परीशानिए - ख़ातिर[4] उनसे
कहने जाते तो हैं, पर देखिए क्या कहते हैं
अगले वक़्तों के हैं ये लोग इन्हें कुछ न कहो
जो मै-ओ - नग़मा[5] को अन्दोह - रुबा[6] कहते हैं
दिल में आ जाये है, होती है जो फ़ुर्सत ग़श से
और फिर कौनसे नाले को रसा[7] कहते हैं
है परे सरहदे-इदराक[8] से, अपना मस्जूद[9]
क़िबले[10] को अहले-नज़र क़िबला-नुमा कहते हैं
पाए-अफ़गार[11] पे, जब से तुझे रहम आया है
ख़ारे - रह[12] को तेरे हम, मेहर[13] गया कहते हैं
इक शरर दिल में है, उससे कोई घबरायेगा क्या
आग मतलूब है हमको, जो हवा कहते हैं
देखिए लाती है उस शोख़ की नख़वत,[14] क्या रंग
उसकी हर बात पे हम नामे - ख़ुदा, कहते हैं

---

१. शिथिल, २. अंग, ३. तत्त्व, ४. परीशान हालत, ५. शराब और संगीत, ६. दुखदर्द हरने वाला, ७. प्रभावित करने वाला, ८. समझ की सीमा, ९. सजदे का स्थान, १०. असल, ११. पाँव का ज़ख्म, १२. मार्ग का काँटा, १३. सूरज. १४. घमण्ड ।

वहशत - ओ - शेफ़्ता अब मरसिया कहवें शायद
"मर गया ग़ालिबे आशुफ़्ता - नवा,"[1] कहते हैं

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

आबरू क्या ख़ाक उस गुल की, कि गुलशन में नहीं
है गरेबां नंगे - पैराहन[2] जो दामन में नहीं
ज़ोफ़ से, ऐ गिरिया, कुछ बाक़ी मिरे तन में नहीं
रंग होकर उड़ गया, जो ख़ूं कि दामन में नहीं
हो गये हैं जम्अ अज्ज़ाए - निगाहे - आफ़ताब[3]
ज़र्रे, उसके घर की दीवारों के रौज़न[4] में नहीं
क्या कहूं तारीकिए - ज़िन्दाने - ग़म,[5] अन्धेर है
पम्बा[6] नूरे - सुबह से कम, जिसके रौज़न में नहीं
रौनक़े - हस्ती[7] है, इश्क़े - ख़ाना - वीरां साज़ से
अंजुमन बे शम्अ है, गर बर्क़ ख़िरमन[43] में नहीं
ज़ख़्म सिलवाने से मुझ पर चारा - जोई[9] का है तान[10]
ग़ैर समझा है कि लज़्ज़त ज़ख़्मे - सोज़न[11] में नहीं
बस कि हैं हम इक बहारे नाज़ के मारे हुए
जल्वए - गुल के सिवा, गर्द अपने मदफ़न[12] में नहीं
क़तरा क़तरा इक हयूला[13] है, नये नासूर का
ख़ूं भी ज़ौक़े - दर्द से फ़ारिग़[14] मिरे तन में नहीं

---

१. परीशान आवाज़ २. पहनावे के लिए लज्जास्पद, ३. सूरज की दृष्टि का तत्त्व, ४. सुराख, ५. विपद् के बन्दीगृह का अन्धकार, ६. रुई का फाहा, ७. सुबह का प्रकाश, ८. जीवन की शोभा, ४३. खलिहान, ९. उपचार, १०. ताना; उलाहना, ११. सुई का घाव, १२. दफ़न करने का स्थान, १३. भौतिक तत्त्व, १४. मुक्त।

ले गई हाकी की नखवत,[1] कल्जुम - आशामी[2] मेरी
मौजे - मै की आज रग मीना की गर्दन में नहीं
हो फ़िशारे - ज़ोफ़[3] में क्या नातवानी[4] की नमूद[5]?
क़द के झुकने की भी गुंजाइश मेरे तन में नहीं
थी वतन में शान क्या 'ग़ालिब,' कि हो गुर्वत[6] में क़द्र
वेतकल्लुफ़ हूं वो मुश्ते - ख़स,[7] कि गुलख़न[8] में नहीं

* * * * *

ओहदे से मदहे[9] - नाज़ के, बाहर न आ सका
गर इक अदा हो, तो उसे अपनी क़ज़ा[10] कहूं
हल्क़े हैं चश्म - हाए - कुशादा[11] बसूए - दिल[12]
हर तारे - जल्फ़ को निगाहे - सुरमा सा कहूं
मैं और सद हज़ार नवाए - जिगर ख़राश[13]
तू, और एक वो न शुनीदन,[14] कि क्या कहूं
ज़ालिम मेरे गुमां से मुझे मुनफ़इल[15] न चाह
हय, हय, खुदा न करदः, तुझे वेवफ़ा कह

* * * * *

मेहरबां हो के बुलालो मुझे, चाहो जिस वक़्त
मैं गया वक़्त नहीं हूं कि फिर आ भी न सकं

---

१. घमण्ड, २. नदी पी जाना, ४३. दुर्बलता की विकलता; कमजोरी, ५. विकास, ६. परदेस, ७. मुट्ठी भर घास, ८. घास उगने का स्थान, ९. प्रशंसा, १०. मृत्यु, ११. विस्फारित आँखें, १२. दिल की ओर, १३. जिगर चीरने वाली आवाज़, १४. सुनना, १५. पश्चात्ताप करने वाला।

ज़ोफ़[1] में तानए - अग़यार[2] का शिकवा क्या है
वात कुछ सर तो नहीं है, कि उठा भी न सकूं
ज़हर मिलता ही नहीं मुझको, सितमगर वरना
क्या क़सम है तेरे मिलने की, कि खा भी न सकूं

* * * * *

हम से खुल जाओ ववक़्ते - मै - परस्ती,[3] एक दिन
वरना हम छेड़ेंगे, रखकर उज्रे - मस्ती एक दिन
ग़र्रए - ओजे - विनाए - आलमे इम्कां[4] न हो
इस वुलन्दी के नसीवों में है पस्ती एक दिन
क़र्ज़ की पीते थे मै, लेकिन समझते थे कि हां
रंग लायेगी हमारी फ़ाक़ा - मस्ती, एक दिन
नग़्माहाए ग़म को भी ऐ दिल ग़नीमत जानिए
वेसदा[5] हो जायगा, यह साज़े - हस्ती[6] एक दिन
धौल धप्पा उस सरापा - नाज़ का शेवा नहीं
हम ही कर वैठे थे, 'ग़ालिव' पेश - दस्ती[7] एक दिन

* * * * *

हम पर जफ़ा से, तर्के - वफ़ा का गुमां नहीं
इक छेड़ है, वगरना मुराद इम्तिहां नहीं
किस मुंह से शुक्र कीजिये, इस लुत्फ़े ख़ास का
पुरसिश[8] है और पाए - सुख़न[9] दरमियां नहीं

---

१. दुर्वलता, २. दूसरों का व्यंग्य-वाण ३. शराव पीते समय, ४. दुनिया को अपने आधार के शिखर का गर्व, ५. मौन, ६. शरीर, ७. पहल, छेड़-खानी, ८. पूछना, ९. वात का माध्यम।

हमको सितम अज़ीज़, सितमगर को हम अज़ीज़
ना मेहरबां नहीं है, अगर मेहरबां नहीं
बोसा नहीं, न दीजिये, दुश्नाम[1] ही सही
आख़िर ज़ुबां तो रखते हो तुम, गर दहां[2] नहीं
हर चन्द जां - गुदाज़िए - क़हरो - इताब[3] है
हर चन्द पुश्त गर्मिए - ताबो - तवां नहीं
जां मुतरिबे - तरानाए - हल मिन - मज़ीद[4] है
लब परदा - संजे - ज़मज़माए - अल - अमां[5] नहीं
ख़ंजर से चीर सीना अगर दिल न हो दुनीम[6]
दिल में छुरी चुभो, मिशा[7] गर ख़ूंचकां[8] नहीं
है नंगे - सीना, दिल अगर आतिश - कदा न हो
है आरे - दिल,[9] नफ़स अगर आज़र - फ़िशां[10] नहीं
नुक़सां नहीं जुनूं में, बला से हो घर ख़राब
सौ गज़ ज़मी के बदले, बयाबां गरां[11] नहीं
कहते हो "क्या लिखा है तेरी सरनविश्त[12] में"
गोया जबीं[13] पे सजदए - बुत[14] का निशां नहीं
पाता हूं उससे दाद कुछ अपने कलाम की
रूहुल - कुदुस[15] अगरचे मेरा हम ज़ुबां नहीं
जां है बहाए - बोसा,[16] वले क्यों कहे, अभी
'ग़ालिब' को जानता है, कि वे नीमजां नहीं

---

१. गाली, २. मुँह, ३. क्रोध और रोष का कष्ट, ४. और लाओ का गीत गाने वाला रागी, ५. शरण माँगना, ६. दो टुकड़े, ७. पलक, ८. रक्तरंजित, ९, दिल के लिए लज्जा, १०. आग उगलने वाला, ११. महंगा, १२. जन्मपत्री, १३. माथा, १४. प्रेमी को सजदा करना, १५. एक फरिश्ता, १६. चुम्बन के लिए।

   

मानए - दश्त - नवर्दी[1] कोई तदबीर नहीं
एक चक्कर है, मेरे पांव में ज़ंजीर नहीं
शौक़ उस दश्त में दौड़ाए है मुझको कि जहां
जादा[2] ग़ैर - अज़[3] निगहे - दीदए - तस्वीर[4] नहीं
हसरते - लज़्ज़ते - आज़ार[5] रही जाती है
जादए - राहे - वफ़ा,[6] जुज़ दमे - शमशीर[7] नहीं
रंजे - नौमीदिए - जावेद गवारा रहियो
खुश हूं गर नाला - ज़ुबूनी कशे - तासीर नहीं
सर खुजाता है जहां ज़ख़्मे सर अच्छा हो जाय
लज़्ज़ते - संग[8] बअन्दाज़ाए - तक़रीर नहीं
जब करम[9] रुख़सते - बेबाकी - ओ - गुस्ताख़ी दे
कोई तक़सीर[10] बजुज़ ख़िजलते - तकसीर[11] नहीं
'ग़ालिब' अपना यह अक़ीदा[12] है बक़ौले - 'नासिख़'
"आप बे बहरा है जो मोतक़िदे[13] 'मीर' नहीं"

    

मत मर्दुमके - दीदा[14] में समझो ये निगाहें
हैं जम्अ सवेदाये - दिले - चश्म[15] में आहें

---

१. जंगल में घूमने में बाधा, २. मार्ग, ३. सिवा, ४. तस्वीर की आँख की दृष्टि, ५. दुख के स्वाद की आकांक्षा, ६. प्रेम-मार्ग की मंज़िल, ७. तलवार की धार, ८. पत्थर खाने का मजा. ९. उदारता, १०. अपराध, ११. अपराध की लज्जा, १२. विश्वास, १३. श्रद्धालु, १४. आँख की पुतली, १५. दिल के दाग़ की आँख।

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

चरशिकाले - गिरियाए - आशिक़[1] है, देखा चाहिये
खुल गई मानिन्दे - गुल,[2] सौ जा[3] से दीवारे चमन
उल्फ़ते - गुल से ग़लत है दावाए - वारस्तगी[4]
सर्व है बावस्फ़े - आज़ादी[5] गिरफ्तारे - चमन

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

इश्क़ तासीर[6] से नौमीद[7] नहीं
जां सुपारी[8] शजरे - बेद[9] नहीं
सलतनत दस्त बदस्त आई है
जामे - मै ख़ातिमे - जमशेद[10] नहीं
है तजल्ली[11] तेरी सामाने - वजूद
ज़र्रा बे - परतवे - ख़ुर्शीद[12] नहीं
राज़े - माशूक़ न रुस्वा[13] हो जाय
वरना मर जाने में कुछ भेद नहीं
गर्दिशे रंगे - तरब[14] से डर है
ग़मे - महरूमिए - जावेद[15] नहीं
कहते हैं, जीते हैं उम्मीद पे लोग
हम को जीने की भी उम्मीद नहीं

---

१. प्रेमी की आँखों की बरसात, २. फूल के सदृश, ३. जगह, ४. रिहाई का दावा, ५. आजादी के बावजूद, ६. प्रभाव, ७. निराश, ८. जान निछावर करना. ९. बेद का पेड़, १०. जमशेद बादशाह की अंगूठी, ११. प्रकाश, १२. सूरज के प्रतिबिम्ब के बिना, १३. बदनाम, १४. प्रसन्नता के परिवर्तनशील रंग, १५. सदा वंचित रहने का दुख।

* * * * *

जहां तेरा नक़्शे - क़दम[1] देखते हैं
ख़ियाबां ख़ियाबां[2] इरम[3] देखते हैं
दिल - आशुफ़्तगां[4] ख़ाले - कुंजे - दहन[5] के
सवेदा[6] में सैरे अदम[7] देखते हैं
तेरे सर्वे - क़ामत[8], से, इक क़द्दे - आदम[9]
क़यामत के फ़ितने को, कम देखते हैं
तमाशा कर ऐ, महवे - आईना दारी[10]
तुझे किस तमन्ना से हम देखते हैं
सुराग़े - तुफ़े - नाला[11] ले दाग़े - दिल से
कि शब रौ[12] का नक़्शे - क़दम देखते हैं
बनाकर फ़क़ीरों का हम भेस, 'ग़ालिब'
तमाशाए अहले - करम[13] देखते हैं

* * * * *

मिलती है ख़ूए - यार[14] से नार,[15] इल्तहाब[16] में
काफ़िर हूं गर न मिलती हो राहत अज़ाब[17] में
कब से हूं, क्या बताऊं जहाने ख़राब में
शबहाए - हिज्र[18] को भी रखूं गर हिसाब में
ता फिर न इन्तज़ार में नीन्द आये उम्र भर
आने का अहद[19] कर गये, आये जो ख़्वाब में

---

१. पद-चिह्न, २. क्यारी, ३. स्वर्ग, ४. परीशानहाल, ५. अधर के कोने का तिल, ६. दिल का दाग. ७. परलोक की सैर, ८. सरू के पेड़ जैसा लम्बा कद, ९. मनुष्य का क़द, १०. आईना देखने में मस्त, ११. आह की गर्मी का पता, १२. रात का राही, १३. दानशील, १४. प्रेमी का स्वभाव, १५. आग, १६. नरक, १७. दुख, १८. वियोग की रातें, १९. वादा।

क़ासिद[1] के आते आते ख़त इक और लिख रखूं
मैं जानता हूं, जो वो लिखेंगे जवाब में

मुझ तक कब, उनकी बज़्म में आता था दौरे - जाम
साक़ी ने कुछ मिला न दिया हो शराब में

जो मुंकिरे - वफ़ा[2] हो, फ़रेब उस पे क्या चले
क्यों बदगुमां हूं दोस्त से, दुश्मन के बाब[3] में

मैं मुज़तरिब[4] हूं वस्ल में, ख़ौफ़े - रक़ीब[5] से
डाला है तुमको वहम ने, किस पेचो - ताब में

मैं और हज़्ज़े - वस्ल,[6] ख़ुदा - साज़[7] बात है
जां नज़्र देनी भूल गया, इज़्तिराब[8] में

है तेवरी चढ़ी हुई, अन्दर नक़ाब के
है इक शिकन पड़ी हुई, तर्फ़े - नक़ाब में

लाखों लगाव, एक चुराना निगाह का
लाखों बनाव, एक बिगड़ना अताब[9] में

वो नाला दिल में ख़स के बराबर जगह न पाये
जिस नाले से शिगाफ़ पड़े आफ़ताब[10] में

वो सेहर,[11] मुद्दआ - तलबी[12] में न काम आये
जिस सेहर से सफ़ीना[13] रवां[14] हो सराब[15] में

'ग़ालिब' छुटी शराब; पर अब भी कभी कभी
पीता हूं रोज़े - अब्रो[16] शबे - माहताब[17] में

---

१. संदेशवाहक. २. वफा से इनकार करने वाला, ३. बारे में, ४. बेचैन, ५. प्रतिद्वन्द्वी का भय, ६. मिलने का आनन्द, ७. खुदा की ओर से, ८. विकलता, ९. क्रोध, १०. सूरज, ११. जादू ; मंत्र, १२. इच्छा-पूर्ति, १३. नाव, १४. चलना, १५. मरीचिका, १६. जिस दिन बादल छाया हो, १७. चाँदनी रात।

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

कल के लिये कर आज न ख़िस्सत[1] शराब में
यह सूए-ज़न[2] है, साक़िए-कौसर[3] के बाब में
हैं आज क्यों ज़लील, कि कल तक न थी पसन्द
गुस्ताख़िए-फ़रिश्ता हमारी जनाब में[4]
जां क्यों निकलने लगती है तन से, दमे-समा[5]
गर वो सदा समाई है चंगो-रबाब में
रौ[6] में है रख़्शे-उम्र,[7] कहां, देखिये, थमे
ने हाथ बाग पर है, न पा है रकाब में
उतना ही मुझको अपनी हक़ीक़त से बोद[8] है
जितना कि वहमे-ग़ैर से हूं पेचो-ताब में
अस्ले-शहूदो-शाहिदो-मशहूद[9] एक है
हैरां हूं फिर मुशाहिदा[10] है किस हिसाब में
है मुश्तमिल[11] नमूदे-सुवर[12] पर वजूदे-बहर[13]
यां क्या धरा है क़तरओ-मौजो-हबाब[14] में
शर्म इक अदाए-नाज़ है, अपने ही से सही
हैं कितने बेहिजाब कि हैं, यों हिजाब[15] में

---

१. कंजूसी, २. अविश्वास, ३. कौसर स्रोत का साक़ी; खुदा, ४. खुदा ने मनुष्य को बनाकर सब फ़रिश्तों से कहा कि तुम इसे सजदा अर्थात् प्रणाम करो। एक फ़रिश्ते ने यह आदेश मानने से इन्कार किया तो खुदा ने उसे स्वर्ग से निकाल दिया और वह शैतान बना। इसी ओर संकेत करते हुए कहा है कि कभी हमारे अर्थात् मनुष्य के हुज़ूर में फ़रिश्ता की उद्दण्डता भी गवारा नहीं थी, पर आज वही मनुष्य इतना अपमानित क्यों हो रहा है? ५. सुनते समय, ६. गति, ७. आयु का घोड़ा, ८. दूरी, ९. दृश्य, द्रष्टा और दिखाने वाले की वास्तविकता, १०. देखना, ११. निर्भर, १२. आवाज़ पैदा होना. १३. समुद्र का अस्तित्व, १४. तरंग के बुलबुले की बूंद, १५. पर्दा।

आराइशे - जमाल[1] से फ़ारिग़ नहीं हनोज़
पेशे - नज़र है आइना दाइम नक़ाब में
है ग़ैबे - ग़ैब,[2] जिसको समझते हैं हम शहूद[3]
हैं ख़्वाब में हनोज़, जो जागे हैं ख़्वाब में
'ग़ालिब' नदीमे - दोस्त[4] से, आती है बूए - दोस्त
मशग़ूले - हक़ हूं, बन्दगीए - बू तुराब[5] में

* * * * *

हैरां हूं, दिल को रोऊं, कि पीटूं जिगर को मैं
मक़दूर[6] हो, तो साथ रखूं नौहागर[7] को मैं
छोड़ा न रश्क[8] ने, कि तेरे घर का नाम लूं
हर इक से पूछता हूं, कि जाऊं किधर को मैं
जाना पड़ा रक़ीब के दर पर, हज़ार बार
ऐ काश, जानता न तेरी रहगुज़र को मैं
है क्या, जो कसके बांधिए, मेरी बला डरे
क्या जानता नहीं हूं, तुम्हारी कमर को मैं
लो, वह भी कहते हैं कि यह बेनंगो - नाम है
यह जानता अगर, तो लुटाता न घर को मैं
चलता हूं थोड़ी दूर, हर इक तेज़ रौ[9] के साथ
पहचानता नहीं हूं अभी, राहबर[10] को मैं
ख़्वाहिश को, अहमक़ों ने, परस्तिश[11] दिया क़रार
क्या पूजता हूं उस बुते - बेदादगर[12] को मैं

१. सौंदर्य का शृंगार, २. छिपा हुआ, ३. प्रकट, ४. प्रेमी का दोस्त, ५. हज़रत अली, ६. सामर्थ्य, ७. रोने वाला; मर्सिया कहने वाला, ८. ईर्ष्या, ९. द्रुतगामी, १०. पथ-प्रदर्शक, ११. पूजा, १२. निष्ठुर प्रेमी।

फिर बेख़ुदी में भूल गया, राहे कूए यार
जाता वगरना एक दिन अपनी ख़बर को मैं
अपने पे कर रहा हूं क़यास, अहले-दहर[1] का
समझा हूं दिल-पिज़ीर,[2] मताए-हुनर[3] को मैं
'ग़ालिब' ख़ुदा करे कि सवारे-समन्दे-नाज़[4]
देखूं अली बहादुरे आली गुहर को मैं

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

ज़िक्र मेरा, बबदी भी, उसे मंज़ूर नहीं
ग़ैर की बात बिगड़ जाये, तो कुछ दूर नहीं
वादए-संरे-गुलिस्तां है, ख़ुशा[5] ताले-ए-शौक़[6]
मुज़दए-क़त्ल[7] मुक़द्दर[8] है, जो मज़कूर[9] नहीं
शाहिदे-हस्तिए-मुत्लक़[10] की कमर है आलम
लोग कहते हैं कि है, पर हमें मंज़ूर नहीं
क़तरा अपना भी हक़ीक़त में है दरिया, लेकिन
हमको तक़लीदे[11]-तुनुक-ज़र्फ़िए[12]-मंसूर नहीं
हसरत! ऐ ज़ौक़े-ख़राबी, कि वो ताक़त न रही
इश्क़े-पुर-अरबदा[13] की गों[14] तने रंजूर[15] नहीं
ज़ुल्म कर, ज़ुल्म, अगर लुत्फ़ दरेग़ आता हो
तू तग़ाफ़ुल[16] में किसी रंग से माज़ूर[17] नहीं

---

१. दुनिया वाले, २. दिल को लुभाने वाला, ३. हुनर की दौलत, ४, गर्व के घोड़े पर सवार, ५. प्रसन्न होने की बात, ६. शौक़ का भाग्य, ७. क़त्ल की ख़ुश-ख़बरी ८. क़िस्मत में लिखी हुई, ९. ज़िक्र, १०. स्वच्छन्द अस्तित्व वाला भगवान्, ११. अनुसरण, १२. मंसूर का ओछापन, १३. लड़ाई, १४. स्थान, १५. बीमार शरीर, १६. उपेक्षा, १७. विवश।

में जो कहता हूं कि हम लेंगे क़यामत में तुम्हें
किस रऊनत[1] से वो कहते हैं, कि हम हूर नहीं
साफ़ दुर्दी कशे - पैमानए - जम[2] हैं, हम लोग
वाए, वो वादा कि अफ़शुर्दए - अंगूर[3] नहीं
हूं ज़हूरी के मुक़ाबिल में ख़िफ़ाई 'ग़ालिब'
मेरे दावे पे यह हुज्जत है, कि मशहूर नहीं

* * * * *

नाला गुज़ हुस्ने - तलब,[4] ऐ सितम इजाद, नहीं
है तक़ाज़ाए - जफ़ा, शिकवए - बेदाद[5] नहीं
इश्क़ो मज़दूरिए - इशरत - गहे - ख़ुसरु[6] क्या ख़ूब!
हमको तस्लीम निकुनामिए[7] - फ़रहाद नहीं
कम नहीं वो भी ख़राबी में, पे वुसअत[8] मालूम
दश्त[9] में, है मुझे वो ऐश कि घर याद नहीं
अहले -वीनिश[10] को है तूफ़ाने - हवादिस,[11] मकतब
लतमए - मौज,[12] कम अज़ सेलिए - उस्ताद[13] नहीं
वाए महरूमिए - तस्लीमो - वदा[14] हाले - वफ़ा
जानता है, कि हमें ताक़ते - फ़रियाद नहीं
रंगे - तमकीने[15] - गुलो - लाला परीशां क्यों है?
गर चराग़ाने - सरे - रह गुज़रे - वाद[16] नहीं

---

१. घमंड, २. जमशेद के प्याले की तलछट पीने वाले, ३. अंगूर की निचोड़ी हुई, ४. सविनय, ५. निष्ठुरता की शिकायत, ६. खुसरो वादशाह के महल की मजदूरी (जो फ़रहाद ने की थी), ७. नेकनामी, ८. विस्तार, ९. जंगल, १०. समझदार, ११. विपत्तियों का तूफ़ान, १२. तमाचा, १३. उस्ताद की चपत, १४. वहुत बुरा, १५. शोभा, १६. हवा।

सबदे - गुल[1] के तले बन्द करे है गुलचीं
मुश्दा, ऐ मुर्ग़, कि गुलज़ार में सय्याद नहीं
नफ़ि से करती है इस्बात[2] तराविश[3] गोया
दी ही जाए - दहन[4] उसको दमे - ईजाद, नहीं
कम नहीं, जल्वागरी में तेरे कूचे से बहिश्त
यही नक़्शा है, वले इस क़दर आबाद नहीं
करते किस मुंह से हो, गुर्बत की शिकायत 'ग़ालिब'
तुम को बे - मेहरिए - याराने - वतन[5] याद नहीं

* * * * *

दोनों जहान दे के, वो समझे, यह ख़ुश रहा
यां आपड़ी यह शर्म, कि तकरार क्या करें
थक थक के, हर मुक़ाम पे दो चार रह गये
तेरा पता न पायें, तो नाचार क्या करें ?
क्या शम्अ के नहीं है हवाख़्वाह[6] अहले - बज़्म[7]
हो ग़म ही जां गुदाज़[8] तो ग़मख़्वार क्या करें

* * * * *

हो गई है ग़ैर की शीरीं - बयानी,[9] कारगर[10]
इश्क़ का उसको गुमां हम बेज़ुबानों पर नहीं

---

१. फूलों की टोकरी, २. साकार, ३. तराशना, ४. मुंह, ५. देशवासियों की निष्ठुरता, ६. शुभचिंतक, ७. महफ़िल वाले, ८. जान घुलाने वाला, ९. मधुर वाणी, १०. सफल।

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

क़यामत है, कि सुन लैला का दश्ते-क़ैस[1] में आना
ताज्जुब से वो बोला, यों भी होता है ज़माने में
दिले-नाज़ुक पे उसके रहम आता है, मुझे, 'ग़ालिब'
न कर सरगर्म उस काफ़िर को उल्फ़त आज़माने में

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

दिल लगाकर लग गया उनको भी तन्हा बैठना
बारे, अपनी बेकसी की हमने पाई दाद, यां
हैं ज़वाल-आमादा[2] अज्ज़ा[3] आफ़रीनिश[4] के तमाम
मेहरे-गरदूं[5] है चिराग़े-रह-गुज़ारे-बाद यां

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

यह हम जो हिज्र[6] में, दीवारो-दर को देखते हैं
कभी सबा को, कभी नामावर[7] को देखते हैं
वो आयें घर में हमारे, ख़ुदा की क़ुदरत है
कभी हम उनको, कभी अपने घर को देखते हैं
नज़र लगे न कहीं, उसके दस्तो-बाज़ू[8] को
ये लोग क्यों मेरे ज़ख़्मे-जिगर को देखते हैं
तेरे जवाहिरे-तरफ़े-कुलह[9] को क्या देखें
हम औजे-तालए-लालो-गुहर[10] को देखते हैं

---

१. मजनूं के प्रवास का जंगल, २. पतनोन्मुख, ३. पंचभूत, ४. सृष्टि, ५. आसमान का सूरज, ६. वियोग, ७. संदेशवाहक, ८. हाथ और बाहें, ९. टोपी में टंके मोती, १०. हीरे-जवाहर के भाग्य की पराकाष्ठा।

नहीं, कि मुझको क़यामत का एतिक़ाद[1] नहीं
शबे-फ़िराक़[2] से रोज़े-जज़ा[3] ज़ियाद[4] नहीं

* * * * *

कोई कहे, कि शबे-मै में[5] क्या बुराई है
बला से, आज अगर दिन को अब्रो-बाद[6] नहीं
जो आऊं सामने उनके, तो मरहबा[7] न कहें
जो जाऊं वां से कहीं को, तो ख़ैरबाद नहीं
कभी जो याद भी आता हूं मैं, तो कहते हैं
कि, आज बज़्म में कुछ फ़ितनओ-फ़साद नहीं
अलावा ईद के मिलती है, और दिन भी, शराब
गदाए-कूचए-मैख़ाना[8] नामुराद नहीं
जहां में हो ग़मो-शादी बहम, हमें क्या काम
दिया है हमको ख़ुदा ने वो दिल, कि शाद नहीं
तुम उनके वादे का ज़िक्र उनसे क्यों करो, 'ग़ालिब'
यह क्या, कि तुम कहो, और वो कहें, कि याद नहीं

* * * * *

तेरे तौसन[9] को सबा[10] बांधते हैं
हम भी मज़मूं की हवा बांधते हैं
आह का किसने असर देखा है
हम भी इक अपनी हवा बांधते हैं

---

१. विश्वास, २. वियोग की रात, ३. क़यामत का दिन, जब फ़ैसले होंगे, ४. अधिक, ५. रात को शराब पीना, ६. घटा, ७. शाबाश, ८. मधुशाला के कूचे का भिखारी, ९. घोड़ा, १०. हवा ।

तेरी फ़ुर्सत के मुक़ाबिल, ऐ उम्र !
बर्क़ को पा ब हिना[1] बांधते हैं
क़ैदे - हस्ती[2] से रिहाई, मालूम
अश्क[3] को बे सरो - पा बांधते हैं
नशए - रंग से, है वाशुदे - गुल[4]
मस्त कब बन्दे - क़िबा[5] बांधते हैं
ग़लतीहाए - मज़ामीं मत पूछ
लोग नाले को रसा बांधते हैं
अहले - तदबीर की वामान्दगियां[6]
आबलों पर भी हिना बांधते हैं
सादा पुरकार[7] हैं ख़ूबाँ, 'ग़ालिब'
हमसे पैमाने - वफ़ा बांधते हैं

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

ज़माना सख़्त कम - आज़ार[8] है बजाने - 'असद'
वगरना हम तो तवक़्क़ो ज़ियादा रखते हैं

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

दाइम[9] पड़ा हुआ तेरे दर पर नहीं हूं मैं
ख़ाक ऐसी ज़िन्दगी पे, कि पत्थर नहीं हूं मैं
क्यों गर्दिशे - मुदाम[10] से घबरा न जाए दिल ?
इंसान हूं, प्यालओ - साग़र नहीं हूं मैं

---

१. मेंहदी, २. जीने की क़ैद, ३. आँसू, ४. फूल का खुलना, ५. कुर्ते के बन्द, ६. थकान, ७. चालाक, ८. कम दुःख देने वाला, ९. हमेशा, १०. सदा का चक्कर ।

यारब ! ज़माना मुझको मिटाता है किसलिये !
लौहे[1] जहां पे हर्फ़े - मुकर्रर[2] नहीं हूं मैं

हद चाहिये सज़ा में उक़ूबत[3] के वास्ते
आख़िर गुनाहगार हूं क़ाफ़िर नहीं हूं मैं

किस वास्ते अज़ीज़ नहीं जानते मुझे ?
लालो - ज़मुर्रदो ज़रो - गौहर नहीं हूं मैं

रखते हो तुम क़दम मिरी आंखों से क्यों दरेग़
रुतबे में मेहरो - माह[4] से कमतर नहीं हूं मैं

करते हो मुझको मन्‌ए क़दम - बोस[5] किस लिये ?
क्या आसमान के भी बराबर नहीं हूं मैं ?

'ग़ालिब' वज़ीफ़ा ख़्वार हो, दो शाह को दुआ
वो दिन गये कि कहते थे "नौकर नहीं हूं मैं"

* * * * *

सब कहां ! कुछ लाला औ गुल में नुमायां[6] हो गईं
ख़ाक में क्या सूरतें होंगी कि पिन्हां[7] हो गईं

याद थीं हमको भी रंगारंग बज़्म आराइयां[8]
लेकिन अब नक़्शो - निगारे - ताक़े - निसियां[9] हो गईं

थीं बिनातुन्नाशे - गर्दूं[10] दिन को पर्दे में निहां[11]
शब को उनके जी में क्या आई कि उरियां[12] हो गईं

क़ैद में याक़ूब ने ली, गो न यूसुफ़ की ख़बर
लेकिन आंखें रौज़ने - दीवारे - ज़िन्दां[13] हो गईं

१. तख़्ती, २. दोबारा लिखा गया अक्षर; फ़ालतू, ३. सज़ा देने वाला ख़ुदा, ४. सूरज और चांद, ५. क़दम चूमने से मना, ६. प्रकट, ७. छिप, ८. मजलिस सजाना, ९. विस्मृति के ताक़ का रेखाचित्र, १०. आसमान के नक्षत्र आदि, ११. छिप जाते, १२. प्रकट, १३. क़ैदख़ाने की दीवार के सुराख़।

सब रक़ीबों से हूं नाख़ुश पर ज़नाने-मिस्र[1] से
है ज़ुलेख़ा ख़ुश कि महवे-माहे-कनआं[2] हो गईं

जूए-ख़ूं[3] आंखों से बहने दो कि है शामे-फ़िराक़
मैं यह समझूंगा कि शमएँ दो फ़ुरोज़ां[4] हो गईं

इन परीज़ादों से लेंगे ख़ुल्द[5] में हम इन्तेक़ाम
क़ुदरते-हक़ से यही हूरें अगर वां हो गईं

नीन्द उसकी है दिमाग़ उसका है रातें उसकी हैं
तेरी ज़ुल्फ़ें जिसके बाज़ू पर परीशां हो गईं

मैं चमन में क्या गया, गोया दबिस्तां[6] खुल गया
बुलबुलें सुनकर मिरे नाले ग़ज़लख़्वां हो गईं

वो निगाहें क्यों हुई जाती हैं यारब दिल के पार
जो मिरी कोताहिए-क़िस्मत[7] से मिज़गां हो गईं

बस कि रोका मैंने और सीने में उभरीं पै ब पै
मेरी आहें बख़ियए चाके गरीबां हो गईं

वां गया भी मैं, तो उनकी गालियों का क्या जवाब?
याद थीं जितनी दुआएं सर्फ़ दरबां हो गईं

जां-फ़िज़ा[8] है बादा[9] जिसके हाथ में जाम आ गया
सब लकीरें हाथ की गोया रगे-जां हो गईं

हम मुवहिद[10] हैं हमारा केश[11] है तर्के-रुसूम[12]
मिल्लतें[13] जब मिट गईं अज्ज़ाए-ईमां[14] हो गईं

रंज से ख़ूगर हुआ इंसां तो मिट जाता है रंज
मुश्किलें मुझपर पड़ीं इतनी कि आसां हो गईं

---

१. मिसर की स्त्रियों, २. यूसुफ को देखने में खो गईं, ३. खून की नदी, ४. प्रकाशित, ५. स्वर्ग, ६. पाठशाला, ७. अभागापन, ८. प्राणदायक, ९. शराब, १०. एकेश्वरवादी १२. धर्म, १२. प्रथा-त्याग, १३. कौमें, १४. आदी।

यों ही गर रोता रहा 'ग़ालिब' तो ऐ अहले जहां !
देखना इन बस्तियों को तुम, कि वीरां हो गईं

* * * * *

दीवानगी से दोश[1] पे ज़ुन्नार[2] भी नहीं
यानी हमारी जेब में इक तार भी नहीं
दिल को नियाज़े[3]-हसरते दीदार कर चुके
देखा तो हममें ताक़ते दीदार भी नहीं
मिलना तिरा अगर नहीं आसां तो सहल है
दुश्वार तो यही है, कि दुश्वार भी नहीं
बे-इश्क़ उम्र कट नहीं सकती है और यां
ताक़त बक़दरे-लज़्ज़ते-आज़ार भी नहीं
शोरीदगी[4] के हाथ से सर है वबाले-दोश[5]
सहरा में ऐ ख़ुदा कोई दीवार भी नहीं
गुंजाइशे अदावते-अग़यार[6] इक तरफ़
यां दिल में ज़ोफ़ से हविसे यार भी नहीं
डर नाला हाए ज़ार से मेरे, ख़ुदा को मान
आख़िर नवाए-मुर्ग़े-गिरफ़्तार[7] भी नहीं
दिल में है यार की सफ़े-मिज़गां[8] से रूकशी[9]
हालांकि ताक़ते ख़लिशे-ख़ार[10] भी नहीं
इस सादगी पे कौन न मर जाय ऐ ख़ुदा !
लड़ते हैं और हाथ में तलवार भी नहीं

---

१. कंधा, २. जनेऊ, ३. भेंट, ४. उन्माद, ५. कंधे
६. गैरों की दुश्मनी, ७. पिंजड़े में बन्द पक्षी की आवाज़
१०. कांटे की चुभन।

देखा 'असद' को खलवतो - जल्वत[1] में बारहा
दीवाना गर नहीं है तो हुशियार भी नहीं

* * * * *

नहीं है ज़ख़्म कोई बख़िया के दरखुर[2] मिरे तन में
हुआ है तारे - अश्के - यास[3] रिश्ता[4] चश्मे - सोज़न[5] में
हुई है मानए - ज़ौक़े - तमाशा ख़ाना - वीरानी[6]
कफ़े - सैलाब[7] बाक़ी है बरंगे - पम्बा[8] रौज़न में
वदीअत[9] ख़ानए - बेदादे - काविश - हाए - मिज़गां हूं
नगीने-नामे[10] शाहिद[11] है मिरा हर क़तरा ख़ूं तन में
बयां किससे हो ज़ुल्मत - गुस्तरी[12] मेरे शबिस्तां[13] की
शबे - मै हो जो रखदें पम्बा दीवारों के रौज़न में
निकोहिश[14] मानए - बेरब्तीए - शोरे - जुनूं[15] आई
हुआ है ख़न्दए - अहबाब[16] बख़िया जेबो दामन में
हुए उस मेहर - वश[17] के जल्वए - तिमसाल[18] के आगे
पर - अफ़शां[19] जौहर आईने में मिस्ले - ज़र्रा[20] रौज़न में
न जानूं नेक हूं या बद हूं पर सोहबत मुख़ालिफ़ है
जो गुल हूं तो हूं ख़सख़न[21] में, जो ख़स हूं तो हूं गुलशन में
हज़ारों दिल दिये जोशे - जुनूने - इश्क़ ने मुझको
सियह होकर सवेदा[22] हो गया हर क़तरा ख़ूं तन में

---

१. एकान्त और महफिल, २. योग्य, ३. निराशा के आंसुओं का तार, ४. धागा, ५. सूई की आँख, ६. घर की बरबादी, ७. बाढ़ का झाग, ८. रूई के फाहे की तरह, ९. धरोहर, १०. नाम खुदा नगीना, ११. देखने वाला, १२. अंधकार फैलाना, १३. शयनगृह, १४. उलाहना, १५. उन्मादी को असंबद्ध शोर की मनाही, १६. मित्रों का मुस्कराना, १७. सूर्यमुखी, १८. प्रतिबिंबित दृश्य, १९. फड़फड़ाता, २०. अणु के सदृश, २१. घास का खेत, २२. दिल का दाग।

'असद' ज़िन्दानिए - तासीरे - उल्फ़त - हाए - ख़ूबां[1] हूं
ख़मे - दस्ते - नवाज़िश[2] हो गया है तौक़ गर्दन में

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

मज़े जहान के अपनी नज़र में ख़ाक नहीं
सिवाए ख़ूने जिगर, सो जिगर में ख़ाक नहीं
मगर गुबार[3] हुए पर हवा उड़ा ले जाए
वगरना ताबो - तवां[4] बालो - पर[5] में ख़ाक नहीं
यह किस बहिश्त - शमाइल[6] की आमद आमद है ?
कि ग़ैरे[7] जल्वए गुल रहगुज़र में ख़ाक नहीं
भला उसे न सही, कुछ मुझी को रहम आता
असर मिरे नफ़से - बे - असर में ख़ाक नहीं
ख़याले - जल्वए - गुल से ख़राब हैं मैकश[8]
शराब ख़ाने के दीवारो-दर में ख़ाक नहीं
हुआ हूं इश्क़ की ग़ारत - गरी[9] से शर्मिन्दा
सिवाए हसरते - तामीर[10] घर में ख़ाक नहीं
हमारे शेर हैं अब सिर्फ़ दिल्लगी के, 'असद'
खुला कि फ़ायदा अर्ज़े - हुनर में ख़ाक नहीं

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

दिल ही तो है न संगो-ख़िश्त[11] दर्द से भर न आये क्यों
रोयेंगे हम हज़ार बार कोई हमें सताये क्यों

---

१. प्रेमिकाओं की प्रीति के प्रभाव का बन्दी, २. प्यार से गले में पड़ी बांह, ३. मिट्टी: धूल, ४. शक्ति, ५. पंख, ६. स्वर्ग-सदृश, ७. अतिरिक्त, ८. शराबी, ९. बरबादी, १०. निर्माण की हसरत, ११. पत्थर और ढेला।

दैर[1] नहीं, हरम[2] नहीं, दर नहीं, आस्तां[3] नहीं
बैठे हैं रहगुज़र पे हम, ग़ैर हमें उठाये क्यों

जब वो जमाले-दिलफ़रोज़,[4] सूरते-मेहरे-नीम-रोज़[5]
आप ही हो नज़ारा-सोज़, पर्दे में मुंह छिपाये क्यों

दश्नए-ग़मज़ा[6] जांसितां,[7] नावके-नाज़[8] बे-पनाह
तेरा ही अक्से-रुख़[9] सही, सामने तेरे आये क्यों

क़ैदे-हयातो[10] बन्दे-ग़म[11] अस्ल में दोनों एक हैं
मौत से पहले आदमी, ग़म से निजात पाये क्यों

हुस्न और उसपे हुस्ने-ज़न,[12] रह गई बुलहवस[13] की शर्म
अपने पे एतमाद है ग़ैर को आज़माये क्यों

वां वो ग़ुरूरे इज़्ज़ो-नाज़[14] यां यह हिजाबे-पासे-वज़्अ[15]
राह में हम मिलें कहां, बज़्म में वो बुलाये क्यों

हां वो नहीं ख़ुदा परस्त जाओ वो बेवफ़ा सही
जिसको हो दीनो दिल अज़ीज़ उसकी गली में जाये क्यों

'ग़ालिबे' ख़स्ता[16] के बग़ैर कौन से काम बन्द हैं
रोइए ज़ार ज़ार क्या कीजिये हाय हाय क्यों

* * * * *

गुन्चए नाशगुफ़्ता[17] को दूर से मत दिखा कि यों
बोसे को पूछता हूं मैं मुंह से मुझे बता कि यों

---

१. मंदिर, २. काबा, ३. चौखट, ४. मनोहर सौंदर्य, ५. दोपहर के सूरज के सदृश, ६. अदा का नश्तर, ७. जान लेने वाला, ८. नखरे का तीर, ९. चेहरे का प्रतिबिंब, १०, जीवन का बंधन, ११. दुःख का बंधन, १२. अच्छी भावनाएं, १३. लाभ रखने वाला, १४. सम्मान और रूप का अहंकार, १५, स्वाभिमान के स्वभाव की लज्जा, १६. दुर्बल, १७. अविकसित।

पुरसिशे - तर्ज़े - दिलबरी[1] कीजिये क्या कि बिन कहे
उसके हरएक इशारे से निकले है यह अदा कि यों

रात के वक़्त मै पिये साथ रक़ीब को लिये
आये वो यां ख़ुदा करे, पर न करे ख़ुदा कि यों

"ग़ैर से रात क्या बनी" यह जो कहा तो देखिए
सामने आन बैठना, और यह देखना कि यों

बज़्म में उसके रूबरू क्यों न ख़मोश बैठिए
उसकी तो ख़ामुशी में भी है यही मुद्दआ कि यों

मैंने कहा कि बज़्मे - नाज़[2] चाहिये ग़ैर से तही[3]
सुनके सितम - ज़रीफ़ ने मुझको उठा दिया कि यों

मुझसे कहा जो यार ने "जाते हैं होश किस तरह"
देख के मेरी बेख़ुदी चलने लगी हवा कि यों

कब मुझे कूए - यार[4] में रहने की वज़्अ[5] याद थी
आइनादार बन गई हैरते - नक़्शे - पा[6] कि यों

गर तिरे दिल में हो ख़याल, वस्ल[7] में शौक़ का ज़वाल[8]
मौज मुहीते - आब[9] में मारे है दस्तो[10] - पा कि यों

जो ये कहे कि रेख़्ता[11] क्योंकि हो रश्के फ़ारसी[12]
गुफ़्तए 'ग़ालिब'[13] एक बार पढ़के उसे सुना कि यं

* * * * *

हसद[14] से दिल अगर अफ़सुर्दा है गर्मे - तमाशा हो
कि चश्मे - तंग[15] शायद कसरते - नज़ारा[16] से वा हो

---

१. दिल छीनने का ढंग क्या पूछिए, २. तुम्हारी महफिल, ३. खाली, ४. प्रेमी का कूचा, ५. ढंग, ६. पदचिह्न का आश्चर्य, ७. मिलन, ८. पतन, ९. भंवर, १०. हाथ-पांव, ११. उर्दू, १२. फारसी के बराबर, १३. गालिब का कलाम, १४. द्वेष, १५. दृष्टि की संकीर्णता, १६. दृश्य की बहुलता।

वक़दरे हसरते दिल चाहिये ज़ौक़े - मआसी[1] भी
भरूं यक गोशए - दामन, गर आवे - हफ़्त-दरिया[2] हो
अगर वो सर्वक़द गर्मे - ख़िरामे - नाज़[3] आ जावे
कफ़े हर ख़ाके - गुलशन शक्ले - कुमरी[4] नाला - फ़रसा[5] हो

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

कावे में जा रहा तो न दो ताना क्या कहें
भूला हूं हक़्क़े सोहवते अहले - कुनिश्त[6] को
ताअत[7] में ता रहे न मओ - अंगवीं[8] की लाग
दोज़ख़ में डाल दो कोई लेकर वहिश्त को
हूं मुनहरिफ़[9] न क्यों रहों - रस्मे - सवाव[10] से
टेढ़ा लगा है क़त क़लमे - सर - नविश्त को
आई अगर वला तो जिगर से टली नहीं
एराही[11] देके हमने वचाया है किश्त को
'ग़ालिव' कुछ अपनी सई से लहना[12] नहीं मुझे
ख़िरमन[13] जले अगर न मलख़[14] खाये किश्त[15] को

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

वारुस्ता[16] उससे हैं कि मुहव्वत ही क्यों न हो
कीजे हमारे साथ, अदावत ही क्यों न हो

---

१. गुनाहों का शौक़, २. सात नदियों का पानी, ३. नाज़ दिखलाता हुआ, ४. क़ुमरी पक्षी के समान, ५. रूदन करने लगे, ६. गिरजा वाले; ईसाई, पूजा, ८. शराव और शहद, ९. न मानने वाला, १०. धार्मिक रीति-रिवाज, वीच में मोहरा डालकर, १२. लाभ, १३. खलिहान, १४. टिड्डी, खेती, १६. आज़ाद।

छोड़ा न मुझमें ज़ोफ़ ने रंग इख़्तलात[1] का
है दिल पे बार[2] नक़्शे - मुहब्बत ही क्यों न हो
है मुझको तुझसे तज़्करए - ग़ैर[3] का गिला
हर चन्द बर - सबीले - शिकायत[4] ही क्यों न हो
पैदा हुई है कहते हैं "हर दर्द की दवा"
यों हो तो चारए - ग़मे - उल्फ़त ही क्यों न हो
डाला न बेकसी ने किसी से मुआमला[5]
अपने से खींचता हूं ख़िजालत[6] ही क्यों न हो
है आदमी बजाए ख़ुद इक महशरे - ख़याल[7]
हम अंजुमन समझते हैं ख़लवत[8] ही क्यों न हो
हंगामए ज़बूनिए[9] हिम्मत है इंफ़आल[10]
हासिल न कीजे दहर[11] से इबरत ही क्यों न हो
वारुस्तगी बहानए - बेगानगी नहीं
अपने से कर न ग़ैर से वहशत ही क्यों नहीं
मिटता है फ़ौते - फ़ुर्सते - हस्ती[12] का ग़म कहीं
उम्रे - अज़ीज़ - सर्फ़े इबादत ही क्यों न हो
उस फ़ितना - ख़ू[13] के दर से अब उठते नहीं 'असद'
इसमें हमारे सर पे क़यामत ही क्यों न हो

* * * * *

क़फ़स[14] में हूं गर अच्छा भी न जानें मेरे शेवन को[15]
मिरा होना बुरा क्या है नवा - संजाने - गुलशन[16] को

१. आवेशपूर्ण मिलन, २. बोझ, ३. ग़ैर का जिक्र, ४. शिकायत के तौर पर, ५. सरोकार, ६. शर्मिन्दगी, ७. विचारों का प्रलय, ८. एकान्त, ९. साहस का ह्रास, १०. पश्चात्ताप, ११. दुनिया, १२. मृत्यु, १३. ख़राब आदत वाला; लड़का, १४. पिंजड़ा, १५. रुदन, १६. चमन में चहचहाने वाला।

नहीं गर हमदमी[1] आसां न हो, यह रश्क क्या कम है ?
न दी होती खुदाया आरज़ूए-दोस्त[2] दुश्मन को
न निकला आंख से तेरी इक आंसू उस जराहत पर
किया सीने में जिसने खूंचकां[3] मिज़गाने-सोज़न[4] को
खुदा शर्माए हाथों को कि रखते हैं कशाकश[5] में
कभी मेरे गरीबां को कभी जानां के दामन को
अभी हम क़त्लगाह का देखना आसां समझते हैं
नहीं देखा शनावर[6] जूए-खूं[7] में तेरे तौसन[8] को
हुआ चर्चा जो मेरे पांव की ज़ंजीर बनने का
किया बेताब कां[9] में जुम्बिशे-जौहर[10] ने आहन[11] को
खुशी क्या खेत पर मेरे अगर सौ बार अब आवे
समझता हूं कि ढूण्डे है अभी से वर्क़-खिरमन को
वफ़ादारी बशर्ते-उस्तवारी[12] अस्ल ईमां है
मरे बुतख़ाने में तो काबे में गाड़ो ब्रहमन को
शहादत थी मेरी क़िस्मत में जो दी थी यह खू मुझको
जहां तलवार को देखा झुका देता था गर्दन को
न लुटता दिन को तो कब रात को यों बेखबर सोता
रहा खटका न चोरी का दुआ देता हूं रहज़न[13] को
सुख़न क्या कह नहीं सकते कि जोया[14] हों जवाहर के
जिगर क्या हम नहीं रखते कि खोदें जाके मादन[15] को

---

१. साथ, २. प्रेमी की अभिलाषा, ३. रक्त-रंजित, ४. सूई जैसी पलकें, ५. खींचातानी, ६. होशियार, ७. खून की नदी, ८. घोड़ा, ९. खान, १०. हीरे की करवट, ११. लोहा, १२. दृढ़ता की शर्त के साथ, १३. लुटेरा, १४. ढूंढने वाले, १५. खान ।

मेरे शाहे-सुलेमां जाह से निस्बत नहीं 'ग़ालिब'
फ़रीदूनो-जमो-कैखसरवो-दाराबो-बहमन को

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

धोता हूं जब मैं पीने को उस सीमतन[1] के पांव
रखता है ज़िद से खींच के बाहर लगन[2] के पांव
दी सादगी से जान पड़ूं कोहकन के पांव
हैहात! क्यों न टूट गये पीरज़न[3] के पांव
भागे थे हम बहुत सो उसी की सज़ा है ये
होकर असीर[4] दाबते हैं राहज़न के पांव
मरहम की जुस्तुजू में फिरा हूं जो दूर-दूर
तन से सिवा फ़िगार[5] हैं उस ख़स्ता-तन के पांव
अल्लाह रे ज़ौक़े-दश्त-नवर्दी[6] कि बादे-मर्ग[7]
हिलते हैं ख़ुद-बख़ुद मेरे अन्दर कफ़न के पांव
है जोशे-गुल बहार में यां तक कि हर तरफ़
उड़ते हुए उलझते हैं, मुर्ग़े-चमन[8] के पांव
शब[9] को किसी के ख़्वाब में आया नहीं कहीं
दुखते हैं आज उस बुते-नाज़ुक बदन के पांव
'ग़ालिब' मेरे कलाम में क्योंकर मज़ा न हो
पीता हूं धो के ख़ुसरवे-शीरीं-सुख़न[10] के पांव

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

---

१. चांदी जैसे शरीर वाला, २. बर्तन, ३. बूढ़ी औरत, ४. कैदी, ५. ज़ख्मी, ६. जंगल में घूमने का शौक़, ७. मृत्यु के बाद, ८. उद्यान का पक्षी, ९. रात, १०. मधुर स्वर वाले खुसरवे (बादशाह 'ज़फ़र' की तरफ़ इशारा है)।

वां उसको हौले - दिल है तो यां मैं हूं शर्मसार
यानी ये मेरी आह की तासीर[1] से न हो
अपने को देखता नहीं ज़ौक़े - सितम तो देख
आईना ताकि दीदए - नख़चीर[2] से न हो

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

वां पहुंचकर जो ग़श आता पै - हम[3] है हमको
सद[4] रह आहंग[5] - ज़मीं बोसे - क़दम है हमको
दिल को मैं और मुझे दिल महवे - वफ़ा रखता है
किस क़दर ज़ौक़े - गिरफ़्तारिए - दम[6] है हमको
ज़ोफ़[7] से नक़्शे - पए - मोर है तौक़े गर्दन
तेरे कूचे से कहां ताक़ते - रम[8] है हमको
जान कर कीजे तग़ाफ़ुल[9] कि कुछ उम्मीद भी हो
ये निगाहे - ग़लत - अन्दाज़[10] तो सम[11] है हमको
रश्के - हम - तरहीओ[12] दर्दे - असरे - बांगे - हज़ीं[13]
नालाए - मुर्ग़े - सहर[14] तेग़े - दुदम[15] है हमको
सर उड़ाने के जो वादे को मुकर्रर[16] चाहा
हंस के बोले कि "तेरे सर की क़सम है हमको"

---

१. प्रभाव, २. शिकार की आंख, ३. बार-बार, ४. सौ, ५. आवाज़ का मार्ग, ६. जाल में फंसने की चाह, ७. दुर्बलता, ८. जाने की शक्ति, ९. उपेक्षा, १०. सरसरी नज़र, ११. विष, १२. एक भाषा-भाषी होने की ईर्ष्या, १३. व्यथित स्वर के प्रभाव का दर्द, १४. तरंग रूपी पक्षी का रुदन, १५. दोधारी तलवार, १६. दोबारा।

दिल को ख़ूं करने की क्या वजह ? व लेकिन नाचार
पासे - बे - रौनक़ीए - दीदा[1] अहम[2] है हमको

तुम वो नाज़ुक कि ख़मोशी को फ़ुग़ां[3] कहते हो
हम वो आजिज़[4] कि तग़ाफ़ुल भी है सितम हमको

## क़तआ

लखनऊ आने का बाइस नहीं खुलता यानी
हविसे - सैरो - तमाशा सो वो कम है हमको

मक़तए - सिलसिलए - शौक़ नहीं है यह शहर
अज़्मे - सैरे - नजफ़ो[5] तौफ़े - हरम[6] है हमको

लिये जाती है कहीं एक तवक़्क़ो[7] 'ग़ालिब'
जादए - रह[8] कशिशे - काफ़े - करम[9] है हमको

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

तुम जानो तुमको ग़ैर से जो रस्मो - राह हो
मुझको भी पूछते रहो तो क्या गुनाह हो

बचते नहीं मावाज़ए - रोज़े - हश्र[10] से
क़ातिल अगर रक़ीब है तो तुम गवाह हो

क्या वो भी बेगुनह - कुशो[11] हक़ - नाशनास[12] हैं
माना कि तुम बशर नहीं ख़ुर्शीदो - माह[13] हो

---

१. आंख की बेरौनकी का लिहाज, २. महत्त्वपूर्ण, ३. आह, ४. लाचार, ५. नजफ़ (तीर्थ) की सैर का निश्चय, ६. काबा की परिक्रमा, ७. आशा, ८. मार्ग का निशान, ९. उदारता का आकर्षण, १०. क़यामत के दिन की जवाब-तलबी, ११. निर्दोष घातक, १२. सत्य को न समझने वाले, १३. सूरज चांद ।

उभरा हुआ नक़ाब में है उनके एक तार
मरता हूं मैं कि ये न किसी की निगाह हो
जब मैंकदा[1] छुटा, तो फिर अब क्या जगह की क़ैद
मस्जिद हो, मदरसा हो, कोई ख़ानक़ाह हो
सुनते हैं जो बहिश्त की तारीफ़, सब दुरुस्त
लेकिन खुदा करे वो तेरी जल्वागाह[2] हो
'ग़ालिब' भी गर न हो तो कुछ ऐसा ज़रर[3] नहीं
दुनिया हो यारब! और मेरा बादशाह हो

❊ ❊ ❊ ❊ ❊

गई वो बात कि हो गुफ़्तगू तो क्योंकर हो
कहे से कुछ न हुआ फिर कहो, तो क्यों कर हो
हमारे ज़हन में इस फ़िक्र का है नाम विसाल[4]
कि गर न हो तो कहां जायं, हो तो क्यों कर हो
अदब है और यही कशमकश[5] तो क्या कीजे
हया[6] है और यही गोमगो[7] तो क्योंकर हो
तुम्हीं कहो कि गुज़ारा सनम - परस्तों[8] का
बुतों की हो अगर ऐसी ही ख़ू तो क्योंकर हो
उलझते हो तुम अगर देखते हो आईना
जो तुम से शहर में हों एक दो, तो क्योंकर हो
जिसे नसीब हो रोज़े - सियाह[9] मेरा सा
वो शख़्स दिन न कहे रात को तो क्योंकर हो

---

१. मधुशाला, २. दर्शन-स्थान, ३. नुक़सान, ४. मिलन, ५. खींचातानी, ६. लज्जा, ७. असमंजस, ८. आशिक़ों, ६. बुरा दिन।

हमें फिर उनसे उमीद और उ[illegible] [illegible] आईना
हमारी बात ही पूछें न वो [illegible] आईना
ग़लत न था हमें ख़त पर गु[illegible]
न माने दीदए-दीदार-जू[1] तो [illegible]
बनाओं इस मिज़्गां[2] को देखकर [illegible]
ये नेश[4] हो रगेजां[5] में फ़रो[6] तो क्या[illegible]
मुझे जुनूं नहीं 'ग़ालिब' वले बक़ौले-हुज़ूर[7]
फ़िराक़े-यार में तस्कीन हो तो क्योंकर हो

* * * * *

किसी को देके दिल कोई नवा-संज-फ़ुग़ां[8] क्यों हो
न हो जब दिल ही सीने में तो फिर मुंह में ज़ुबां क्यों हो
वो अपनी ख़ू[9] न छोड़ेंगे, हम अपनी वज़्अ[10] क्यों बदलें
सुबुक-सर[11] बन के क्या पूछें कि हमसे सरगरां[12] क्यों हो
किया ग़मख़्वार ने रुस्वा, लगे आग इस मुहब्बत को
न लावे ताब जो ग़म की वो मेरा राज़दां[13] क्यों हो
वफ़ा कैसी ? कहां का इश्क़ ? जब सर फोड़ना ठहरा
तो फिर ऐ संग-दिल तेरा ही संगे-आस्तां[14] क्यों हो
क़फ़स में मुझसे रूदादे-चमन[15] कहते न डर हमदम
गिरी है जिसपे कल बिजली वो मेरा आशियां क्यों हो

---

१. दर्शनाभिलाषी आंख, २. पलक, ३. चैन, ४. डंक, ५. नाड़ी, ६. दूर, ७. हुजूर के कथनानुसार, ८. प्रार्थना करने वाला, ९. आदत, १०. मर्यादा, ११. हीन, १२. नाराज़, १३. भेद जानने वाला; मित्र, १४. चौखट का पत्थर, १५. चमन की बात।

उभरा   हकते हो "हम दिल में नहीं हैं" पर यह वतलाओ
मरता , दिल में तुम्हीं  तुम हो तो आंखों से निहां[1] क्यों हो
जव.त  है  जज़्बे - दिल का  शिकवा  देखो  जुर्म किसका है
न खींचो गर तुम अपने को कशाकश दरमियां क्यों हो
यह फ़ितना आदमी की ख़ाना-वीरानी[2] को क्या कम है
हुए तुम दोस्त जिसके दुश्मन उसका आस्मां क्यों हो
यही है आज़माना तो सताना किसको कहते हैं
अदू[3] के हो लिये जब तुम तो मेरा इम्तेहां क्यों हो
कहा तुमने कि "क्यों हो ग़ैर के मिलने में रुस्वाई"[4]
वजा कहते हो, सच कहते हो, फिर कहियो कि 'हां क्यों हो ?'
निकाला चाहता है काम क्या तानों से तू 'ग़ालिब'
तेरे बे - मेहर[5] कहने से वो तुझ पर मेहरवां क्यों हो

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

रहिये अब ऐसी जगह चलकर जहां कोई न हो
हम - सुख़न[6] कोई न हो और हम - ज़ुवां[7] कोई न हो
बे दरो - दीवार - सा इक घर वनाया चाहिये
कोई हमसाया न हो और पासबां कोई न हो
पड़िये गर बीमार तो कोई न हो तीमारदार
और अगर मर जाइये तो नौहा - ख़्वां[8] कोई न हो

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

---

१. छिपे हुए, २. घर की वरवादी, ३. दुश्मन, ४. वदनामी, ५. निष्ठुर, ६. साथ वोलने वाला, ७. वही भाषा वोलने वाला, ८. रोने वाला ।

अज़ - मेहर - ताबां[1] - ज़र्रा दिलो - दिल है आईना
तूती को शश - जहत[2] से मुक़ाबिल है आईना

⁂ ⁂ ⁂ ⁂ ⁂

है सब्ज़ा ज़ार हर दरो - दीवारे - ग़म - कदा[3]
जिसकी बहार ये हो फिर उसकी खिज़ां न पूछ
नाचार बेकसी की भी हसरत उठाइये
दुश्वारिये - रहो[4] सितमे - हमरहां[5] न पूछ

⁂ ⁂ ⁂ ⁂ ⁂

शबे - वसाल[6] में मूनस[7] गया है बन तकिया
हुआ है मूजन्ते - आरामे - जानोतन[8] तकिया
ख़िराज बादशहे - चीं से क्यों न माँगू आज
कि बन गया है खमे - ज़ाद[9], पुरशिकन[10] तकिया
बना है तख़्तरा - गुलहाय - यास्मीं[11] बिस्तर
हुआ है दस्तरा - नसरीनो - नस्तरन[12] तकिया
फरोग़े - हुस्न से रौशन है ख़्वाबगाह तमाम
जो रख़्ते ख्वाब है परवीं, तो परन तकिया
मज़ा मिले कहो क्या खाक साथ सोने का
रखे जो बीच में वह शोख़े सीमतन तकिया

---

१. चमकता हुआ सूरज, २. छः दिशाएं, ३. विवाद-गृह, ४. मार्ग की कठिनाई, ५. हमराही, ६. मिलन-रात्रि, ७. साथी, ८. जान और तन के लिए आराम का साधन, ९. माथे की त्योरी, १०. सलवटों वाला, ११. यास्मीं के फूलों का तख़्ता, १२. नसरीन और नस्तरन नाम के फूलों का गुलदस्ता।

अगरचे था यह इरादा मगर खुदा का शुक्र
उठा सका न नज़ाकत से गुलवदन तकिया
हुआ है काट के चादर को नागहाँ[१] ग़ायव
अगरचे ज़ानूरा नल[२] पर रखे दमन तकिया
व ज़र्बे-तेशा[३] वह इस वास्ते हलाक हुआ
किज़र्बे-तेश पे रखता था कोहकन तकिया[४]
यह रात भर का है हंगामा सुवह होने तक
रखो न शम्अ पर ऐ अहले-अंजमन तकिया
अगरचे फेंक दिया तुमने दूर से लेकिन
उठाये क्योंकि यह रंजूरे-खस्ता तने[५] तकिया
ग़श आगया जो पस-अज़-क़त्ल[६] मेरे क़ातिल को
हुई फिर उसको मेरी नाशे-वे-कफ़न तकिया
शवे-फ़िराक़[७] में यह हाल है आज़ीयत[८] का
कि साँप फ़र्श है और साँप का है मन तकिया
ख़ा[९] रखो न रखो, था जो लफ़्ज़ तकिया-कलाम
अव उसको कहते हैं अहले-सुख़न सुख़न-तकिया
हम और तुम फ़लके-पीर[१०] जिसको कहते हैं
फ़क़ीर 'ग़ालिव' मस्कीं का है कुहन[११] तकिया

* * * * *

सद-जल्वा[१२] रूवरू है जो मिज़गां उठाइये
ताक़त कहां कि दीद[१३] का एहसां उठाइये

---

१. सहसा, २. नल की जाँच, ३. तेशे की चोट से, ४. भरोसा, ५. दुर्बल शरीर; रोगी, ६. क़त्ल के बाद, ७. वियोग-रात्रि, ८. पीड़ा, ९. उचित, १०. वड़ा आस्मान, ११. पुराना, १२. सौ आकर्षणों के साथ, १३. देखना।

है संग पर बराते - मआशे - जुनूने - इश्क़[1]
यानी हनूज़ मिन्नते - तिफ़लां[2] उठाइये
दीवार, बारे - मिन्नते - मज़दूर[3] से है ख़म
ऐ ख़ानुमां - ख़राब[4] न एहसां उठाइये
या मेरे ज़ख़्मे - रश्क को रुस्वा[5] न कीजिये
या परदए - तबस्सुमे - पिन्हां[6] उठाइये

* * * * *

मैं हूं मुश्ताक़े - जफ़ा[7] मुझ पं जफ़ा और सही
तुम हो बे बेदाद[8] से ख़ुश इससे सवा और सही
ग़ैर की मर्ग[9] का ग़म किसलिए ऐ ग़ैरते - माह[10]
हैं हविस - पेशा[11] बहुत वो न हुआ और सही
तुम हो बुत[12] फिर तुम्हें पिंदारे - ख़ुदाई[13] क्यों है
तुम ख़ुदावन्द कहलाओ सदा और सही
हुस्न में हूर से बढ़कर नहीं होने के कभी
आपका शेवए - आंदाज़ो - अदा और सही
तेरे कूचे का है मायल[14] दिले - मुज़्तर[15] मेरा
काबा इक और सही, क़िबला - नुमा और सही
कोई दुनिया में मगर बाग़ नहीं है वाअज़[16]
ख़ुल्द[17] भी बाग़ है ख़ैर आबो - हवा और सही

---

१. प्रेम के उन्माद का गुबारा, २. बच्चों का एहसान, ३. मजदूर के एहसान का बोझ, ४. जिसका घर बरबाद हो चुका हो, ५. बदनाम, ६. छिपी मुस्कराहटों का पर्दा ७. निष्ठुरता का इच्छुक, ८. अत्याचार, ९. मृत्यु, १०. जिसके सौंदर्य से चांद भी शर्माये, ११. वासना के दास, १२. माशूक़; सुन्दर व्यक्ति, १३. खुदाई का घमण्ड, १४. प्रवृत्त, १५. विकल मन, १६. उपदेशक, १७. स्वर्ग ।

क्यों न फ़िरदौस[1] में दोज़ख़[2] को मिलालें, यारब
सैर के वास्ते थोड़ी - सी फ़िज़ा और सही
मुझको वो दो कि जिसे खा के न पानी मांगं
ज़हर कुछ और सही, आबे - बक़ा[3] और सही
मुझ से 'ग़ालिब' यह अल्लाई ने ग़ज़ल लिखवाई,
एक बेदाद - गरे - रंज - फ़ज़ा[4] और सही

* * * * *

मस्जिद के ज़ेरे - साया ख़राबात चाहिये
भौं पास आंख क़िबलए - हाजात[5] चाहिये
आशिक़ हुए हैं आप भी इक और शख़्स पर
आख़िर सितम की कुछ तो मकाफ़ात[6] चाहिये
दे दाद ऐ फ़लक ! दिले - हसरत - परस्त की
हां कुछ न कुछ तलाफ़िए - माफ़ात[7] चाहिये
सीखे हैं मैरुख़ों[8] के लिये हम मुसव्विरी[9]
तक़रीब[10] कुछ तो बहरे - मुलाक़ात चाहिये
मै से ग़रज़ निशात है किस रूसियाह[11] को
इक - गूना[12] बेख़दी मुझे दिन रात चाहिये
है रंगे - लालओ - गुलो - नसरीं जुदा - जुदा
हर रंग में बहार का अस्बात[13] चाहिये
सर पाए - ख़ुम[14] पे चाहिये हंगामे-बेख़दी[15]
रू[16] सूए - क़िब्ला वक़्ते - मुनाजात[17] चाहिये

१. स्वर्ग, २. नरक, ३. अमृत, ४. दुख बढ़ाने वाला, ५. दूसरों की आवश्यकताएं पूरी करने वाला, ६. बदला, ७. गुजरी हुई बात की पूर्ति, ८. चांद सी सूरत वाले, ९. चित्रकारी, १०. बहाना, ११. कलमुंहा, १२. एक प्रकार की, १३. प्रमाण, १४. शराब के मटके के पांव, १५. नशे के समय, १६. मुंह, १७. प्रार्थना।

नश्वो - नुमा है अस्ल से 'ग़ालिब' फ़रोश्र[1] को
ख़ामोशी ही से निकले है जो बात चाहिये

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

बिसाते - इज्ज़ में था एक दिल यक क़तरा - ख़ूं वो भी
सो रहता है बअन्दाज़े चकीदन[2] सरनिगूं वो भी
रहे उस शोख़ से आज़ुर्दा[3] हम चन्दे - तकल्लुफ़ से
तकल्लुफ़ बरतरफ़ था एक अदान्ज़े - जुनूं वो भी
ख़याले - मर्ग कब तस्की दिले - आज़ुर्दा को बख़्शे
मेरे दामे - तमन्ना में है इक सैदे - ज़ुबू[4] वो भी
न करता काश नाला, मुझको क्या मालूम था हमदम
कि होगा बाइसे - अफ़ज़ाइशे दर्दे - दरूं[5] वो भी
न इतना बुर्रिशे - तेग़े - जफ़ा[6] पर नाज़ फ़रमाओ
मेरे दरियाए - बेताबी में है इक मौजे - ख़ूं वो भी
मए इशरत की ख़्वाहिश साक़िए - गर्दूं[7] से क्या कीजे
लिये बैठा है इक दो चार जामे - बाज़गूं[8] वो भी
मेरे दिल में है 'ग़ालिब' शौक़े - वस्लो - शिकवए - हिजरां
ख़ुदा वो दिन करे जो उससे मैं यह भी कहूं वो भी

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

है बज़्मे - बुतां में सुख़न आज़ुर्दा[9] - लबों से
तंग आये हैं हम ऐसे ख़ुशामद तलबों से

---

१. टहनियों और पत्तों का विकास जड़ के कारण होता है, २. टपकना, ३. नाराज़, ४. कमज़ोर शिकार, ५. भीतरी दर्द, ६. अत्याचार रूपी तलवार की धार, ७. आसमान का साकी, ख़ुदा; ८. औंधे प्याले, (आकाश को औंधा प्याला कहते हैं और इस्लाम के अनुसार आकाश सात हैं।) ९. क्रुद्ध।

है दौरे - क़दह[1] वज्हे परीशानिए - सहबा[2]
यक बार लगादो ख़ुमे - मै मेरे लबों से
रिन्दाने - दरे - मैकदा, गुस्ताख़ हैं ज़ाहिद
ज़िन्हार न होना तरफ़ इन बेअदबों से
बेदादे - वफ़ा देखा कि जाती रही आख़िर
हर - चन्द मेरी जान को था रब्त[3] लबों से

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

ता, हमको शिकायत की भी बाक़ी न रहे जा
सुन लेते हैं जो ज़िक्र हमारा नहीं करते
'ग़ालिब' तिरा अहवाल सुना देंगे हम उनको
वो सुन के बुलालें यह इज़ारा[4] नहीं करते

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

ग़मे - दुनिया से गर पाई भी फ़ुर्सत सर उठाने की
फ़लक़ का देखना, तक़रीब तेरे याद आने की
खुलेगा किस तरह मज़मूं मेरे मकतूब[5] का यारब
क़सम खाई है उस काफ़िर ने काग़ज़ के जलाने की
लिपटना परनियां[6] में शोलए - आतिश का आसां है
वले मुश्किल है हिकमत, दिल में सोज़े - ग़म छिपाने की
उन्हें मंज़ूर अपने ज़ख़्मियों का देख आना था
उठे थे सैरे - गुल को, देखना शोख़ी बहाने की

---

१. प्याले के दौर, २. शराब, ३. लगाव, ४. ठेका, ५. पत्र, ६. मखमल।

हमारी सादगी थी इल्तफ़ाते - नाज़[1] पर मरना
तेरा आना न था ज़ालिम मगर तम्हीद[2] जाने की
लकदकोबे - हवादिस[3] का तहम्मुल[4] कर नहीं सकती
मेरी ताक़त कि ज़ामिन थी बुतों के नाज़ उठाने की
कहूं क्या खूबिए - औज़ाए - अबनाए - ज़मां[5] 'ग़ालिब'
बदी की उसने जिससे, की थी हमने बारहा नेकी

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

हासिल से हाथ धो बैठ ऐ आरज़ू - ख़रामी
दिल जोशे गिरिया में है डूबी हुई असामी
उस शम्अ की तरह से जिसको कोई बुझादे
मैं भी जले हुवों में हूँ दाग़े - ना - तमामी

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

क्या तंग हम सितमज़दगां का जहान है
जिसमें कि एक बैज़ए - मोर[6] आसमान है
है कायनात को हरकत तेरे ज़ौक़ से
परतौ[7] से आफ़ताब के ज़र्रे में जान है
हालांकि हैं यह सैलिए - ख़ारा[8] से लालारंग
ग़ाफ़िल को मेरे शीशे पे मै का गुमान है
की उसने गर्म सीनए - अहले - हविस में जां
आवे न क्यों पसन्द कि ठण्डा मकान है

---

१. प्रेमी की कृपा, २. प्रारंभ, ३. मुसीबतों की लात खाये हुए, ४. सहन, ५. दुनियावालों के स्वभाव की विशेषता, ६. चींटी का अंडा, ७. प्रतिबिंब, ८. पत्थर की चोट।

क्या ख़ूब तुमने ग़ैर को बोसा नहीं दिया
बस चुप रहो, हमारे भी मुंह में ज़ुबान है
बैठा है जो कि सायए - दीवारे - यार में
फ़रमां - रवाए - किशवरे - हिन्दोस्तान[1] है
हस्ती का एतबार भी ग़म ने मिटा दिया
किससे कहूं कि दाग़, जिगर का निशान है
है वारे - एतमादे - वफ़ादारी इस क़दर
'ग़ालिब' हम इसमें खुश हैं कि नामेहरबान है

* * * * *

दर्द से मेरे है तुझको बेक़रारी हाय हाय
क्या हुई ज़ालिम तेरी ग़फ़लत - शाअरी[2] हाय हाय
तेरे दिल में गर न था आशोबे - ग़म[3] का हौसला
तूने फिर क्यों की थी मेरी ग़मगुसारी हाय हाय
क्यों मेरी ग़मख़्वारगी का तुझको आया था ख़याल
दुश्मनी अपनी थी मेरी दोस्तदारी हाय हाय
उम्र भर का तूने पैमाने - वफ़ा बांधा तो क्या
उम्र को भी तो नहीं है पायेदारी[4] हाय हाय
ज़हर लगती है मुझे आबो - हवाए - ज़िन्दगी
यानी तुझसे थी उसे नासाज़गारी हाय हाय
गुलफ़िशानी - हाये नाज़े - जल्वा को क्या हो गया
ख़ाक पर होती है तेरी लालाकारी हाय हाय

---

१. हिन्दोस्तान की सल्तनत का शासक, २. उदासीनता, ३. ग़म सहना, ४. स्थिरता ।

शर्मे - रुस्वाई से, जा छुपना नक़ाबे - ख़ाक में
ख़त्म है उल्फ़त की तुझ पर परदादारी हाय हाय
ख़ाक में नामूसे - पैमाने - मुहब्बत[1] मिल गई
उठ गई दुनिया से राहो - रस्मे - यारी हाय हाय
हाथ ही तेग़ - आज़मा का काम से जाता रहा
दिल पे इक लगने न पाया ज़ख़्म - कारी[2] हाय हाय
किस तरह काटे कोई शब - हाये - तारे - बर्शकाल[3]
है नज़र ख़ू - करदए - अख़्तर शुमारी[4] हाय हाय
गोश[5] मेहजूरे - पयामो[6] चश्म मेहरूमे - जमाल
एक दिल, तिस पर ये नाउम्मीदवारी, हाय हाय
इश्क़ ने पकड़ा न था, 'ग़ालिब', अभी वहशत का रंग
रह गया, था दिल में जो कुछ ज़ौक़े - ख़्वारी हाय हाय

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

सरगश्तगी[7] में, आलमे - हस्ती से यास है
तस्कीं को दे नवेद, कि मरने की आस है
लेता नहीं मेरे दिले - आवारा की ख़बर
अब तक वो जानता है, कि मेरे ही पास है
कीजे बयां सुरूरे - तबे - ग़म कहां तलक
हर मू[8] मेरे बदन पे ज़ुबाने - सिपास[9] है
है वो ग़ुरूरे - हुस्न से बेगानए - वफ़ा
हर चन्द उसके पास दिले - हक़ शनास है

---

१. प्रेम के वचन की प्रतिष्ठा, २. गहरा घाव, ३. बरसात की अंधेरी रात, ४. तारे गिनने की आदत, ५. कान, ६. संदेश सुनने से लाचार, ७. उन्माद ; सिर फिरना, ८. रुआं, ९. प्रशंसा करने वाला जिह्वा।

पी, जिस क़दर मिले, शबे - मेहताब - में शराब
इस बलग़मी मिज़ाज को गर्मी ही रास है
हर इक मकान को है मकीं से शरफ़, 'असद'
मजनूं जो मर गया है, तो जंगल उदास है

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

गर ख़ामुशी से फ़ायदा, इख़फ़ाए - हाल[1] है
ख़ुश हूँ, कि मेरी बात समझनी मुहाल है
किसको सुनाऊं हसरते - इज़्हार का गिला
दिल फ़र्दे - जमो - ख़र्च ज़ुबां - हाए - लाल है
किस पर्दे में है आइना परदाज़, ऐ ख़ुदा
रहमत, कि उज़्रख़्वाह लबे - बेसवाल है
है है, ख़ुदा न ख़्वास्ता वो और दुश्मनी
ऐ शौक़, मुनफ़इल,[2] यह तुझे क्या ख़याल है
वहशत पे मेरी अर्सए - आफ़ाक़[3] तंग था
दरिया ज़मीन को अरक़े - इनफ़िआल[4] है
हस्ती के मत फ़रेब में आजाइयो 'असद'
आलम तमाम हल्क़ए - दामे - ख़याल[5] है

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

एक जा हर्फ़े - वफ़ा लिक्खा था सो भी मिट गया
ज़ाहिरा काग़ज़ तेरे ख़त का ग़लत बरदार है

---

१. हाल का छिपना, २. लज्जित, ३. दुनिया का विस्तार, ४. पश्चात्ताप का पसीना, ५. ख़्याल का चक्कर ; माया ; छलना ।

जी जले ज़ौक़े-फ़ना की नातमामी पर न क्यों
हम नहीं जलते, नफ़स हर चन्द आतिशवार है
आग से, पानी में बुझते वक़्त, उठती है सदा
हर कोई दरमान्दगी[1] में नाले से नाचार है
है वही बदमस्तिए-हर ज़र्रे का खुद उज़रख़्वाह
जिसके जल्वे से ज़मीं ता आसमां सरशार है
मुझसे मत कह, "तू हमें कहता था अपनी ज़िन्दगी"
ज़िन्दगी से भी मेरा जी इन दिनों बेज़ार है
आंख की तस्वीर सरनामे[2] पे खेंची है, कि ता
तुझ पे खुल जावे, कि इसको हसरते-दीदार है

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

पीनस में गुज़रते हैं जो कूचे से वो मेरे
कंधा भी कहारों को बदलने नहीं देते

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

मेरी हस्ती फ़ज़ाए-हैरत आबादे-तमन्ना है
जिसे कहते हैं नाला वो इसी आलम का अन्क़ा है
ख़ज़ां क्या, फ़स्ले-गुल कहते हैं किसको, कोई मौसम हो
वही हम हैं, क़फ़स है, और मातम बालो-पर का है
वफ़ाए-दिलबरां है इत्तफ़ाक़ी, वरना ऐ हमदम
असर फ़रियादे-दिलहाए-हज़ीं[3] का, किसने देखा है

---

१. थकन, २. खत पर लिखा हुआ पता, ३. उदास; व्याकुल।

न लाई शोख़िए - अन्देशा तावे - रंजे - नौमीदी[1]
कफ़े - अफ़सोस मलना अहदे - तजदीदे - तमन्ना[2] है

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

रहम कर ज़ालिम, कि क्या बूदे - चराग़े - कुश्ता[3] है
नब्ज़े - बीमारे - वफ़ा, दूदे - चराग़े - कुश्ता है
दिल लगी की आरज़ू, बेचैन रखती है हमें
वरना यां बेरौनक़ी, सूदे - चराग़े - कुश्ता है

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

इश्क़ मुझको नहीं, वहशत ही सही
मेरी वहशत, तेरी शोहरत ही सही
क़त्अ कीजे न ताल्लुक़ हम से
कुछ नहीं है, तो अदावत ही सही
मेरे होने में है क्या रुसवाई ?
ऐ, वो मजलिस नहीं, ख़लवत ही सही
हम भी दुश्मन तो नहीं हैं अपने
ग़ैर को तुझसे मुहब्बत ही सही
अपनी हस्ती ही से हो, जो कुछ हो
आगही[4] गर नहीं ग़फ़लत ही सही
उम्र हर चन्द कि है बर्क़ - ख़राम[5]
दिल के ख़ूं करने की फ़ुर्सत ही सही
हम कोई तर्के - वफ़ा करते हैं ?
न सही इश्क़, मुसीबत ही सही

१. निराशा का रंज, २. फिर तमन्ना करने की प्रतिज्ञा, ३. बुझा हुआ चिराग़, ४. चेतना, ५. बिजली की तरह तेज़ चलने वाली।

कुछ तो दे, ऐ फ़लके - ना - इंसाफ़
आहो - फ़रियाद की रुख़सत ही सही
हम भी तस्लीम की ख़ू डालेंगे
बेनियाज़ी तेरी आदत ही सही
यार से छेड़ चली जाय, 'असद'
गर नहीं वस्ल, तो हसरत ही सही

* * * * *

है आरमीदगी[1] में निकोहिश[2] बजा मुझे
सुब्हे - वतन है ख़न्दए - दन्दां - नुमा मुझे
ढूंडे है उस मुग़न्निए - आतिश - नफ़स[3] को जी
जिसकी सदा हो जल्वए बर्क़े - फ़ना - मुझे
मस्ताना तै करूं हूं रहे - वादिए - ख़याल
ता बाज़गश्त[4] से न रहे मुद्दआ मुझे
करता है बस कि बाग़ में तू बेहिजाबियां
आने लगी है नकहते - गुल से हया मुझे
खुलता किसी पे क्यों मेरे दिल का मुआमला
शेरों के इन्तख़ाब ने रुस्वा किया मुझे

* * * * *

ज़िन्दगी अपनी जब इस शक्ल से गुज़री 'ग़ालिब'
हम भी क्या याद करेंगे, कि ख़ुदा रखते थे

---

१. आरामतलबी, २. कमज़ोरी; निंदा, ३. आग बरसाने वाला गायक, ४. पलट आना ; वापसी ।



1278



उस बज़्म में मुझे नहीं बनती हया किये
बैठा रहा अगरचे इशारे हुआ किये
दिल ही तो है सियासते - दरबां से डर गया
मैं, और जाऊं दर से तेरे, बिन सदा किये
रखता फिरूं हूं, ख़िरक़ओ - सज्जाद[1] रहने - मै
मुद्दत हुई है दावते - आबो - हवा किये
बेसर्फ़ा[2] ही गुज़रती है, हो गरचे उम्रे - ख़िज़्र
हज़रत भी कल कहेंगे, कि हम क्या किया किये
मक़दूर हो तो ख़ाक से पूछूं कि, ओ लईम[3]
तूने वो गंज - हाए - गिराँमाया[4] क्या किये
किस रोज़ तोहमतें न तराशा किये अदू
किस दिन हमारे सर पे न आरे चला किये
सोहबत में ग़ैर की, न पड़ी हो कहीं ये ख़ू
देने लगा है बोसे बग़ैर इल्तिजा किये
ज़िद की है और बात मगर ख़ू बुरी नहीं
भूले से उसने सैकड़ों वादे वफ़ा किये
'ग़ालिब', तुम्हीं कहो, कि मिलेगा जवाब क्या
माना कि तुम कहा किये और वो सुना किये



देखना क़िस्मत, कि आप अपने पे रश्क आजाये है
मैं उसे देखूं, भला कब मुझसे देखा जाये है

---

१. नमाज़ पढ़ने की चटाई और पहनावा, २. व्यर्थ, ३. कंजूस, ४. बड़े-बड़े खज़ाने अर्थात् महान् व्यक्तित्व।

हाथ धो[1] दिल से, यही गर्मी गर अन्देशे[2] में है
आबगीना,[3] तुन्दिए-सहबा[4] से पिघला जाये है

ग़ैर को, यारब! वो क्योंकर मन्ए-गुस्ताख़ी करे
गर हया भी उसको आती है, तो शर्मा जाये है

शौक़ को यह लत, कि हर दम नाला खींचे[5] जाइये
दिल की वो हालत, कि दम लेने से घबरा जाये है

दूर चश्मे-बद! तेरी बज़्मे-तरब[6] से, वाह, वाह
नग़मा हो जाता है, वां गर नाला मेरा जाये है

गरचे हैं तर्ज़े-तग़ाफ़ल, पर्दादारे-राज़े-इश्क़
पर हम ऐसे खोये जाते हैं, कि वो पा जाये

उसकी बज़्म आराइयां सुनकर, दिले-रंजूर, यां
मिस्ले-नक़्शे-मुद्दआए-ग़ैर[7] बैठा जाये है

होके आशिक़, वो परी रुख़, और नाज़ुक बन गया
रंग खुलता जाये है, जितना कि उड़ता जाये है

नक़्श को उसके, मुसव्विर[8] पर भी क्या क्या नाज़ है
खींचता है जिस क़दर, उतना ही खिंचता जाये है

साया मेरा, मुझसे मिस्ले-दूद[9] भागे है, 'असद'
पास मुझ आतिश-बजाँ[10] के, किससे ठहरा जाये है

✢ ✢ ✢ ✢ ✢

कसरत आराइए-वहदत है परस्तारिए-वहम
कर दिया काफ़िर, इन असनामे-ख़याली[11] ने मुझे

---

१. खो बैठना, २. चिन्तन, ३. शीशे का प्याला, ४. शराब की गर्मी, ५. रुदन करना, ६. ख़ुशी की महफ़िल, ७. दूसरे के प्रेम की छाप के समान, ८. चित्रकार, ९. धुएं के समान, १०. जिसके तन में आग भड़कती हो, ११. काल्पनिक प्रतिमा।

हविसे - गुल का तसव्वुर[1] में खटका न रहा
अजब आराम दिया, बेपरों - वाली[2] ने मुझे

* * * * *

उग रहा है दरो - दीवार से सब्ज़ा, 'ग़ालिब'
हम बयाबां में हैं और घर में बहार आई है

* * * * *

सादगी पर उसकी, मर जाने की हसरत, दिल में है
बस नहीं चलता, कि फिर ख़ंजर कफ़े - क़ातिल[3] में है
देखना तक़रीर की लज़्ज़त, कि जो उसने कहा
मैंने ये जाना, कि गोया ये भी मेरे दिल में है
गरचे है किस किस बुराई से, वले बा - ईं - हमा[4]
ज़िक्र मेरा, मुझसे बेहतर है, कि उस महफ़िल में है
बस, हुजूमे - नाउमीदी, ख़ाक में मिल जायगी
ये जो इक लज़्ज़त हमारी सइए - बे - हासिल[5] में है
रंजे - रह क्यों खींचिये ? वामान्दगी से इश्क़ है
उठ नहीं सकता, हमारा जो क़दम मंज़िल में है
जल्वा - राज़े - आतिशे - दोज़ख़,[6] हमारा दिल सही
फ़ितनाए - शोरे - क़यामत, किसके आबो - गिल[7] में है
है दिले - शोरीदए[8] 'ग़ालिब,' तिलिस्मे पेचो - ताब
रहम कर अपनी तमन्ना पर, कि किस मुश्किल में है

---

१. कल्पना, २. पंखों के न होने ने, ३. क़ातिल के हाथ, ४. इसके बावजूद, ५. व्यर्थ प्रयास, ६. नरक की आग से परिचित, ७. मिट्टी, ८. पागल दिल ।

* * * * *

दिल से तेरी निगाह जिगर तक उतर गई
दोनों को इक अदा में रज़ामन्द कर गई

शक़[1] हो गया है सीना, खुशा लज़्ज़ते-फ़िराक़[2]
तकलीफ़े पर्दादारिए ज़ख़्मे-जिगर गई

वो बादए-शबाना[3] की सर-मस्तियां कहां
उठिये बस अब, कि लज़्ज़ते-ख़्वाबे-सहर गई

उड़ती फिरे है खाक मेरी, कूए-यार में
बारे अब ऐ हवा, हविसे-बालो पर गई

देखो तो, दिल-फरेबिए अन्दाज़े-नक़्शे पा
मौजे-ख़िरामे-यार भी, क्या गुल कतर गई

हर बुलहविस[4] ने हुस्न-परस्ती-शिआर[5] की
अब आबरूए-शेवए-अहले-नज़र[6] गई

नज़्ज़ारे ने भी, काम किया वां नक़ाब का
मस्ती से हर निगाह तेरे रुख़ पर बिखर गई

फ़रदा-ओ-दी[7] का तफ़रक़ा[8] यक बार मिट गया
कल तुम गये, कि हम पे क़यामत गुज़र गई

मारा ज़माने ने, असदुल्ला खां, तुम्हें
वो वलवले कहां, वो जवानी किधर गई

* * * * *

तस्कीं को हम न रोयें, जो ज़ौक़े-नज़र मिले
हूराने-ख़ुल्द में तेरी सूरत मगर मिले

१. फट गया. २. वियोग का आनन्द, ३. बासी शराब, ४. व्यसनी, ५. सौन्दर्य-पूजा को आदत बना लिया, ६. हुस्न की परख करने वालों की इज्ज़त, ७. कल परसों, ८. अंतर।

अपनी गली में, मुझको न कर दफ़्न, बादे-क़त्ल
मेरे पते से ख़ल्क़ को क्यों तेरा घर मिले

साक़ीगरी की शर्म करो आज वरना हम
हर शब पिया ही करते हैं मै, जिस क़दर मिले

तुझसे तो कुछ कलाम नहीं, लेकिन ऐ नदीम
मेरा सलाम कहियो, अगर नामावर मिले

तुमको भी हम दिखायें, कि मजनूं ने क्या किया
फ़ुर्सत कशाकशे-ग़मे-पिन्हां[1] से गर मिले

लाज़िम नहीं, कि ख़िज़्र की हम पैरवी करें
माना कि इक बुज़ुर्ग हमें हम-सफ़र मिले

ऐ साकिनाने-कूचए-दिलदार देखना
तुमको कहीं जो ग़ालिबे-आशुफ़्ता सर मिले

✢ ✢ ✢ ✢ ✢

कोई दिन, गर ज़िन्दगानी और है
अपने जी में हमने ठानी और है

आतिशे-दोज़ख़[2] में, ये गर्मी, कहां
सोज़े-ग़म-हाए-निहानी[3] और है

बारहा देखी हैं उनकी रंजिशें
पर कुछ अब के सर-गरानी[4] और है

दे के ख़त, मुंह देखता है नामावर
कुछ तो पैग़ामे-ज़ुबानी और है

क़ातए-आमार[5] हैं अक्सर नुजूम[6]
वो बलाये-आसमानी और है

१. आंतरिक पीड़ा की व्याकुलता, २. नरक की आग, ३. आंतरिक संताप की जलन, ४. नाराज़ी, ५. जान लेने वाले, ६. सितारे।

हो चुकीं, 'ग़ालिब', बलायें सब तमाम
एक मर्गे - नागहानी और है

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

कोई उम्मीद बर नहीं आती
कोई सूरत नज़र नहीं आती
मौत का एक दिन मुऐयन[1] है
नींद क्यों रात भर नहीं आती
आगे आती थी हाले - दिल पे हँसी
अब किसी बात पर नहीं आती
जानता हूं सवाबे - ताअतो - ज़ोहद[2]
पर तबीअत इधर नहीं आती
है कुछ ऐसी ही बात, जो चुप हूं
वरना क्या बात कर नहीं आती
क्यों न चीखूं, कि याद करते हैं
मेरी आवाज़ गर नहीं आती
दाग़े - दिल गर नज़र नहीं आता
बू भी ऐ चारागर नहीं आती
हम वहां हैं, जहां से हमको भी
कुछ हमारी ख़बर नहीं आती
मरते हैं आरज़ू में मरने की
मौत आती है, पर नहीं आती

---

१. निश्चित, २. ईश्वर-पूजा और धार्मिककर्म का पुण्य।

काबा किस मुंह से जाओगे 'ग़ालिब'
शर्म तुमको मगर नहीं आती

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

दिले - नादां, तुझे हुआ क्या है
आख़िर इस दर्द की दवा क्या है
हम हैं मुश्ताक़ और वो बेज़ार
या इलाही, ये माजरा क्या है
मैं भी मुंह में जबान रखता हूं
काश, पूछो, कि "मुद्दआ क्या है?"
जबकि तुझ बिन नहीं कोई मौजूद
फिर ये हंगामा ऐ ख़ुदा क्या है
ये परीचेहरा लोग कैसे हैं
ग़मज़ओ - अश्वओ - अदा क्या है
शिकने - जल्फ़े - अम्बरीं[1] क्यों है
निगाहे - चश्मे - सुर्मा - सा क्या है
सब्ज़ओ गुल कहां से आये हैं
अब्र क्या चीज़ है, हवा क्या है
हमको उनसे, वफ़ा की है उम्मीद
जो नहीं जानते, वफ़ा क्या है
"हां भला कर तेरा भला होगा"
और दर्वेश की सदा क्या है
जान तुम पर निसार करता हूं
मैं नहीं जानता, दुआ क्या है

१. सुगन्ध बिखेरती हुई जुल्फ।

मैंने माना कि कुछ नहीं 'ग़ालिब'
मुफ़्त हाथ आये, तो बुरा क्या है

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

फिर कुछ इक दिल को बेक़रारी है
सीना जोयाए - ज़ख़्मे - कारी[1] है
फिर जिगर खोदने लगा नाख़ुन
आमदे - फ़स्ले - लालाकारी है
क़िबलए - मक़सदे - निगाहे - नियाज़[2]
फिर वही परदए - अमारी है
चश्मे - दल्लाल जिंसे - रुस्वाई[3]
दिल ख़रीदारे - ज़ौक़े - ख़्वारी[4] है
वही सदरंग नाला - फ़रसाई[5]
वही सद - गूना[6] अश्कबारी[7] है
दिल हवाए - ख़रामे - नाज़ से फिर
महशरिस्ताने - बेक़रारी है
जल्वा फिर अर्ज़े - नाज़ करता है
रोज़े बाज़ारे जां - सिपारी[8] है
फिर उसी बेवफ़ा पे मरते हैं
फिर वही ज़िन्दगी हमारी है
फिर खुला है दरे - अदालते - नाज़
गर्म बाज़ारे - फ़ौजदारी है

---

१. गहरे घाव का इच्छुक, २. प्यार भरी आँख का अभिप्राय, ३. बदनामी की सामग्री, ४. बदनामी के उन्माद का ख़रीदार, ५. रुदन करना, ६. सौ तरह, ७. आँसू बहाना, ८. जान न्योछावर करना।

हो रहा है जहान में अंधेर
ज़ुल्फ़ की फिर सरिश्ता - दारी है
फिर दिया पारए - जिगर ने सवाल
एक फ़र्यादो - आहो - ज़ारी है
फिर हुये हैं गवाहे - इश्क़ तलब
अश्क - बारी का हुक्म जारी है
दिलो - मिज़गां का जो मुक़दमा था
आज फिर उसकी रूबकारी है
बे खुदी बे सबब नहीं, 'ग़ालिब'
कुछ तो है जिसकी पर्दादारी है

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

जुनूं तोहमत - कशे - तस्कीं[1] न हो, गर शादमानी की
नमक - पाशे - ख़राशे - दिल[2] है, लज़्ज़त ज़िन्दगानी की
कशाकशहाए - हस्ती से करे क्या सईए-आज़ादी[3]
हुई ज़ंजीर, मौजे - आब को फ़ुर्सत रवानी की
पस-अज़-मुर्दन[4] भी, दीवाना ज़ियारत - गाहे - तिफ़लां है
शरारे - संग[5] ने तुरबत[6] पे मेरी गुलफ़िशानी की

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

निकोहिश है सज़ा, फरियादिए - बेदादे - दिलबर[7] की
मबादा[8] ख़न्दए - दन्दां - नुमा[9] हो सुब्हो - महशर[10] की

१. सांत्वना का आरोप लगाना, २. दिल के घाव पर नमक छिड़कना, ३. स्वतंत्रता का प्रयास, ४. मरने के पश्चात, ५. पत्थर की आग, ६. क़ब्र, ७. प्रेमी की निष्ठुरता, ८. ऐसा न हो, ९. खिलखिलाकर हंसना, १०. क़यामत की सुबह ।

रगे - लैला को ख़ाके - दश्ते - मजनूं, रेशगी ब़ख़्शे
अगर वो दे बजाये दाना दहक़ां[1], नोक नश्तर की
परे - परवाना, शायद बादबाने - किश्तिए - मै था
हुई मजलिस की गर्मी से रवानी दौरे - साग़र की
करूं बेदादे - ज़ौक़े - पुरफ़िशानी अर्ज़, क्या क़ुदरत
कि ताक़त उड़ गई, उड़ने से पहले, मेरे शहपर[2] की
कहां तक रोऊं, उसके ख़ेमे के पीछे, क़यामत है
मेरी क़िस्मत में, यारब, क्या न थी दीवार पत्थर की

* * * * *

बे एतदालियों से, सुबुक[3] सब में हम हुए
जितने ज़ियादा हो गये, उतने ही कम हुए
पिन्हां था दामे - सख़्त, क़रीब आशियान के
उड़ने न पाये थे, कि गिरफ़्तार हम हुए
हस्ती हमारी, अपनी फ़ना पर दलील है
यां तक मिटे, कि आप हम अपनी क़सम हुए
सख़्ती - कशाने - इश्क़[4] की, पूछे है क्या ख़बर
वो लोग रफ़्ता रफ़्ता सरापा[5] अलम[6] हुए
तेरी वफ़ा से क्या हो तलाफ़ी, कि दहर में
तेरे सिवा भी, हम पे बहुत से सितम हुए
लिखते रहे, जुनूं की हिकायाते - ख़ूंचकां[7]
हर चन्द उसमें हाथ हमारे क़लम हुए

---

१. किसान, २. पंख, ३. लज्जित, ४. प्रेम का दुःख सहने वाले, ५. सिर से पांव तक, ६. दुःख, ७. रक्त-रंजित कहानी।

अल्ला - रे तेरी तुन्दिए - खू, जिसके बीम[1] से
अज्ज़ाए - नाला[2] दिल में मेरे रिज़्क़े - हम हुए
अहले - हवस की फ़तह है, तर्के - नबर्दे - इश्क़[3]
जो पांव उठ गये, वही उनके अलम हुए
नाले अदम में चन्द हमारे सुपुर्द थे
जो वां न खिंच सके, सो वो यां आके दम हुए
छोड़ी, 'असद' न हमने गदाई में दिल - लगी
साइल[4] हुए, तो आशिक़े - अहले - करम हुए

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

जो न नक़्दे - दाग़े - दिल की करे शोला पास्बानी
तो फ़सुर्दगी निहां है, ब कमीने - बेज़ुबानी[5]
मुझे उससे क्या तवक़्क़ो बज़मानए - जवानी
कभी कोदकी[6] में जिसने, न सुनी मेरी कहानी
यों ही दुख किसी को देना नहीं ख़ूब वरना कहता
कि मेरे अदू को, यारब ! मिले मेरी ज़िन्दगानी

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

ज़ुल्मत - कदे[7] में मेरे, शबे - ग़म का जोश है
इक शम्अ है दलीले - सहर, सो ख़मोश है
नै मुज़दए - विसाल[8] न नज़्ज़ाराए - जमाल
मुद्दत हुई, कि आश्तिए - चश्मो - गोश[9] है

---

१. भय, २. रुदन के तत्त्व, ३. प्रेमोन्माद को त्याग देना, ४. भिखारी, ५. मूकता की घात में, ६. बचपन, ७. अंधेरा घर, ८. मिलन की शुभ सूचना, ९. कान और आंख में मित्रता।

मैंने किया है हुस्ने-खुद आरा को, वेहिजाव
ऐ शौक़, यां इजाज़ते-तस्लीमे-होश है
गौहर को इक़्दे-गर्दने-खूबां[1] में देखना
क्या औज[2] पर सितारए गौहर फ़रोश है
दीदारे-बादा, हौसलाए-साक़ी, निगाहे-मस्त
बज़्मे-ख़याल मैकदाए-बे-ख़रोश[3] है

## क़तआ

ऐ ताज़ा वारिदाने-बिसाते-हवाए-दिल
ज़िन्हार[4], अगर तुम्हें हविसे-नायओनोश[5] है
देखो मुझे, जो दीदए-इबरत-निगाह हो
मेरी सुनो जो गोशे-हक़ीक़त-नियोश[6] है
साक़ी, बजल्वा दुश्मने-ईमानो-आगही
मुतरिब[7], बनग़्मा, रहज़ने-तमक़ीनो-होश है
या शब को देखते थे कि हर गोशए-बिसात
दामाने-बाग़बानो-कफ़े-गुलफ़रोश है
लुत्फ़े-ख़िरामे साक़ीओ ज़ौक़े सदाए-चंग[8]
यह जन्नते-निगाह, वो फ़िरदौसे-गोश है
या सुब्ह-दम जो देखिये आकर, तो बज़्म में
ने वो सुरूरो-सोज़ न जोशो-ख़रोश है
दाग़े-फ़िराक़े-सोहबते-शब की जली हुई
इक शम्ब्र रह गई है, सो वो भी ख़मोश है

---

१. सुन्दरियों के गले का हार, २. बुलन्दी, ३. बिना शोर की मधुशाला, ४. कदाचित्, ५. खाना-पीना, ६. सच्ची बात सुनने वाला कान, ७. गायक, ८. बाजे की आवाज़।

आते हैं ग़ैब से, ये मज़ामीं ख़याल में
'ग़ालिब', सरीरे - ख़ामा[1] - नवाए - सरोश[2] है

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

न हुई गर मेरे मरने से तसल्ली न सही
इम्तेहां और भी बाक़ी हो तो ये भी न सही
ख़ार ख़ारे - अलमे - हसरते - दीदार तो है
शौक़े - गुलचीने गुलिस्ताने तसल्ली न सही
मै - परस्तां ख़ुमे - मै मुंह से लगाये ही बने
एक दिन गर न हुआ बज़्म में साक़ी न सही
नफ़से - क़ैस कि है चश्मो - चिराग़े - सहरा
गर नहीं शम्अ - सियाख़ानए लैला, न सही
एक हंगामे पे मौक़ूफ़ है घर की रौनक़
नौहए - ग़म[3] ही सही नग़्मए - शादी[4] न सही
न सताइश[5] की तमन्ना न सिले की परवा
गर नहीं हैं मेरे अशआर में मानी न सही
इशरते - सोहबते - ख़ूबां[6] ही ग़नीमत समझो
न हुई, 'ग़ालिब', अगर उम्रे - तबीई[7] न सही

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

अजब निशात से, जल्लाद के, चले हैं हम, आगे
कि अपने साये से सर, पांव से है दो क़दम आगे

---

१. क़लम की आवाज़, २. फ़रिश्तों की आवाज़, ३. ग़म का रुदन, ४. खुशी का संगीत, ५. तारीफ़, ६. सुन्दर प्रेमिकाओं की संगति का आनन्द, ७. नैसर्गिक आयु।

क़ज़ा ने था मुझे चाहा, ख़राबे - बादए - उल्फ़त
फ़क़त 'ख़राब' लिखा, बस न चल सका क़लम आगे
ग़मे ज़माना ने झाड़ी; निशाते - इश्क़[1] की मस्ती
वगरना हम भी उठाते थे लज़्ज़ते - अलम, आगे
ख़ुदा के वास्ते, दाद इस जुनूने - शौक़ की देना
कि उसके दर पे पहोंचते हैं नामावर से हम, आगे
ये उम्र भर जो परीशानियां उठाई हैं, हमने
तुम्हारे आइयो, ऐ तुर्राहाए - ख़मबख़म, आगे
दिलो - जिगर में पर - अफ़शां, जो एक मौज़ए - ख़ूं है
हम अपने ज़ोम[2] में समझे हुए थे उसको दम आगे
क़सम जनाज़े पे आने की मेरे खाते हैं, 'ग़ालिब'
हमेशा खाते थे, जो मेरी जान की क़सम आगे



शिकवे के नाम से, बेमेहर ख़फ़ा होता है
यह भी मत कह, कि जो कहिये, तो गिला होता है
पुर हूं मैं शिकवे से यों, राग से जैसे बाजा
इक ज़रा छेड़िये, फिर देखिए, क्या होता है
गो समझता नहीं, पर हुस्ने - तलाफ़ी[3] देखो
शिकवए - जौर[4] से, सरगर्मे - जफ़ा होता है
इश्क़ की राह में, है चर्ख़े - मकौकब[5] की वो चाल
सुस्त - रौ जैसे कोई आबला - पा होता है

१. प्रेम-उल्लास, २. घमंड, ३. क्षतिपूर्ति का ढंग, ४. जुल्म की शिकायत, ५. तारों भरा आसमान ।

क्यों न ठहरें हदफ़े - नावके - वेदाद[1], कि हम,
आप उठा लाते हैं गर तीर ख़ता होता है
ख़ूब था, पहले से होते जो हम अपने वदख़्वाह
कि भला चाहते हैं और बुरा होता है
नाला जाता था, परे अर्श से मेरा, और अब
लब तक आता है जो ऐसा ही रसा होता है

## क़तआ

ख़ामा[2] मेरा, कि वो है वार - बुदे - वज़्मे - सुख़न[3]
शाह की मदह[4] में, यों नग़्मा - सरा होता है
ऐ शहनशाहे कवाकिब[5] सिपहो - मेहर अलम
तेरे इकराम[6] का हक़, किससे अदा होता है
सात अक़लीम[7] का हासिल जो फ़राहम कीजे
तो वो लश्कर का तेरे नाल - वहा[8] होता है
हर महीने में, जो ये वद्र[9] से होता है हिलाल[10]
आस्तां पर तेरे मै नासिया - सा[11] होता है
मैं जो गुस्ताख़ हूं आईने - ग़ज़ल ख़्वानी में
यह भी तेरा ही करम ज़ौक़ - फ़िज़ा होता है
रखियो, 'ग़ालिब', मुझे इस तल्ख़ - नवाई में मुआफ़
आज कुछ दर्द मेरे दिल में सवा होता है

---

१. ज़ुल्म के तीर का निशाना, २. क़लम, ३. मुशायरा, ४. तारीफ़, ५. सितारे, ६. सम्मान, ७. सात लोक, ८. घोड़ों के सुमों में लगने वाले नाल, ९. पूरा चाँद, १०. दूज का चाँद, ११. माथा घिसने वाला।

* * * * *

हर एक बात पे कहते हो तुम, कि तू क्या है
तुम्हीं कहो कि ये अन्दाज़े - गुफ़्तगू क्या है
न शोले में ये करिश्मा न बर्क़ में ये अदा
कोई बताओ, कि वो शोख़े - तुन्द - ख़ू क्या है
यह रश्क है, कि वो होता है हमसुख़न तुमसे
वगरना ख़ौफ़े - बद - आमोज़िए - उदू[1] क्या है
चिपक रहा है बदन पर, लहू से, पैराहन
हमारी जेब को अब हाजते - रफ़ू क्या है
जला है जिस्म जहां, दिल भी जल गया होगा
कुरेदते हो जो अब राख, जुस्तजू क्या है
रगों में दौड़ने फिरने के, हम नहीं क़ायल
जब आंख ही से न टपका, तो फिर लहू क्या है
वो चीज़, जिसके लिए हमको हो, बहिश्त अज़ीज़
सिवाये बादए - गुलफ़ामे - मुश्कबू[2] क्या है
पियूं शराब, अगर ख़ुम भी देखलूं दो चार
ये शीशओ - क़दहो - कूज़ा व सुबू[3] क्या है
रही न ताक़ते गुफ़्तार, और अगर हो भी
तो किस उम्मीद पर कहिए कि आरज़ू क्या है
हुआ है शह का मुसाहिब, फिरे है इतराता
वगरना शहर में 'ग़ालिब' की आबरू क्या है

---

१. दुश्मन के सिखाने-पढ़ाने का भय, २. फूलों के रंग की सुगन्धित शराब, ३. सुराही।

* * * * *

मैं उन्हें छेड़ूं, और कुछ न कहें
चल निकलते, जो मै पिए होते
क़हर हो, या बला हो, जो कुछ हो
काश के, तुम मेरे लिए होते
मेरी क़िस्मत में ग़म गर इतना था
दिल भी, यारब, कई दिये होते
आ ही जाता वो राह पर, 'ग़ालिब'
कोई दिन और भी जिये होते

* * * * *

आ, कि मेरी जान को क़रार नहीं है
ताक़ते बेदादे - इन्तेज़ार नहीं है
देते हैं जन्नत, हयाते - दहर के बदले
नश्शा बअन्दाज़ए - ख़ुमार नहीं है
गिरिया निकाले है तेरी बज़्म से, मुझको
हाय कि रोने पे इख़्तियार नहीं है
हमसे अबस है, गुमाने - रंजिशे - ख़ातिर
ख़ाक में उश्शाक़[1] की गुबार नहीं है
दिल से उठा लुत्फ़े - जल्वाहाए मआनी
ग़ैरे - गुल, आईनए - बहार नहीं है
क़त्ल का मेरे अहद तो किया है बारे
वाये! अगर अहद उस्तवार[2] नहीं है

---

१. आशिक़ का बहुवचन; प्रेमी, २. दृढ़ ।

तूने क़सम मैकशी की खाई है, 'ग़ालिब'
तेरी क़सम का कुछ एतबार नहीं है

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

हुजूमे ग़म से, यां तक सर - निगूनी[1] मुझको हासिल है
कि तारे दामनो - तारे - नज़र में फ़र्क़ मुश्किल है
रफ़ूए - ज़ख़्म से मतलब है लज़्ज़त ज़ख़्मे - सोज़न की
समझियो मत, कि पासे - दर्द से, दीवाना ग़ाफ़िल है
वो गुल जिस गुलिस्तां में जल्वा फ़रमाई करे, 'ग़ालिब'
चटकना गुंचए दिल का, सदाए - ख़न्दए - दिल है

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

पा ब दामन हो रहा हूं, बस कि मैं सहरा नवर्द
ख़ारे - पा[2] हैं; जौहरे - आइनए ज़ानू मुझे
देखना हालत मेरे दिल, की हम - आग़ोशी के बाद
है निगाहे आश्ना, तेरा सरे हर मू, मुझे
हूं सरापा नाज़ आहंगे - शिकायत, कुछ न पूछ
है यही बेहतर, कि लोगों में न छेड़े तू मुझे

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

जिस बज़्म में, तू नाज़ से, गुफ़्तार में आवे
जां, कालबुदे[3] - सूरते - दीवार में आवे
साये की तरह साथ फिरें सर्वो - सनोबर
तू इस क़दे दिलकश से, जो गुलज़ार में आवे

---

१. सिर झुकना, २. पांव का कांटा, ३. शरीर।

तब नाज़े - गरां - मायगिए - अश्क[1] बजा है
जब लख़्ते - जिगर दीदए, ख़ूंबार में आवे

दे मुझको शिकायत की इजाज़त, कि सितमगर
कुछ तुझको मज़ा भी मेरे आज़ार में आवे

उस चश्मे - फ़ुसूंगर[2] का, अगर पाये इशारा
तूती की तरह आईना गुफ़्तार में आवे

कांटों की ज़ुवां सूख गई प्यास से, यारब
इक आवला - पावादिए - पुरख़ार में आवे

मर जाऊं न क्यों रश्क से, जब वो तने-नाज़ुक
आग़ोशे - ख़मे - हल्क़ए - ज़ुन्नार में आवे

ग़ारतगरे - नामूस[3] न हो, गर हविसे - ज़र[4]
क्यों शाहिदे - गुल[5], बाग़ से बाज़ार में आवे

तब चाके - गरेबां का मज़ा है, दिले - नादां
जब इक नफ़स उलझा हुआ, हर तार में आवे

आतिश - कदा है सीना मेरा, राज़े - निहां से
ऐ वाये, अगर मारिज़े - इज़्हार[6] में आवे

गंजीनए - मानी[7] का तिलिस्म उसको समझिये
जो लफ़्ज़ कि 'ग़ालिब', मेरे अशआर में आवे

✢ ✢ ✢ ✢ ✢

हुस्ने - मह[8], गरचे बहंगामे - कमाल[9], अच्छा है
उससे मेरा महे - ख़ुर्शीद - जमाल अच्छा है

---

१. आंसू की बहुमूल्यता, २. जादू करने वाली आंख, ३. इज़्ज़त को मिटाने वाली, ४. रुपये-पैसे का लालच, ५. सुन्दर फूल, ६. अभिव्यक्ति, ७. अर्थों का खज़ाना, ८. चांद का सौंदर्य, ९. चौदहवीं की रात को।

बोसा देते नहीं, और दिल पे है हर लहज़ा निगाह
जी में कहते हैं, कि मुफ़्त आये, तो माल अच्छा है
और बाज़ार से ले आये, अगर टूट गया
साग़रे - जम[1] से मेरा जामे - सिफ़ाल[2] अच्छा है
बेतलब दें तो मज़ा उसमें सवा मिलता है
वो गदा, जिसको न हो ख़ूए - सवाल, अच्छा है
उनके देखे से, जो आ जाती है मुंह पर रौनक़
वो समझते हैं कि बीमार का हाल अच्छा है
देखिये पाते हैं उश्शाक़, बुतों से क्या फ़ैज़[3]
इक ब्रेहमन ने कहा है, कि यह साल अच्छा है
हम - सुख़न तेशे ने फ़रहाद को, शीरीं से किया
जिस तरह का भी किसी में हो कमाल, अच्छा है
क़तरा दरिया में जो मिल जाय, तो दरिया हो जाय
काम अच्छा है वो, जिसका कि मआल[4] अच्छा है
ख़िज़्र सुल्तां को रखे, ख़ालिक़े अकबर सरसब्ज़
शाह के बाग़ में, यह ताज़ा निहाल[5] अच्छा है
हमको मालूम है, जन्नत की हक़ीक़त, लेकिन
दिल के ख़ुश रखने को, 'ग़ालिब', ये ख़याल अच्छा है

* * * * *

ग़ैर ले महफ़िल में, बोसे जाम के
हम रहें यों तशना - लब[6], पैग़ाम के

---

१. जमशेद बादशाह का प्याला, २. मिट्टी का प्याला, ३. लाभ, ४. परिणाम, ५. पेड़, ६. प्यासे।

ख़स्तगी का तुमसे क्या शिकवा कि ये
हथकण्डे हैं चर्ख़ - नीली - फ़ाम[1] के

ख़त लिखेंगे, गरचे मतलब कुछ न हो
हम तो आशिक़ हैं, तुम्हारे नाम के

रात पी ज़मज़म पे मैं और सुब्ह - दम[2]
धोये धब्बे जामए - अहराम[3] के

दिल को आंखों ने फंसाया, क्या मगर
ये भी हल्क़े हैं तुम्हारे दाम के

शाह के हैं गुस्ले सेहत की ख़बर
देखिये, दिन कब फिरें हम्माम के

इश्क़ ने, 'ग़ालिब' निकम्मा कर दिया
वरना हम भी आदमी थे काम के

* * * * *

फिर इस अन्दाज़ से बहार आई
कि हुए मेहरो - माह[4] तमाशाई

देखो, ऐ साकिनाने - ख़ित्ताए - ख़ाक[5] !
इसको कहते हैं आलम - आराई[6]

कि ज़मीं हो गई सरतासर[7]
रूकशे - सतहे - चर्ख़ - मीनाई[8]

सब्ज़े को जब कहीं जगह न मिली
बन गया रूए - आब[9] पर काई

---

१. नीले रंग वाले आसमान, २. सुबह के वक्त, ३. हज की पोशाक, ४. चांद-सूरज, ५. दुनिया के वासी, ६. दुनिया को सजाना, ७. सर्वथा, ८. आसमान के समान, ९. पानी की सतह ।

सब्ज़ओ गुल के देखने के लिए
चश्मे - नरगिस को दी है बीनाई
है हवा में शराब की तासीर
बादा - नोशी है बाद - पैमाई[1]
क्यों न दुनिया को हो ख़ुशी, 'ग़ालिब'
शाहे - दीदार ने शफ़ा[2] पाई

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

तग़ाफ़ुल दोस्त हूं, मेरा दिमाग़े - इज्ज़ आली है
अगर पहलू - तही कीजे, तो जा मेरी भी ख़ाली है
रहा आबाद आलम, अहले - हिम्मत के न होने से
भरे हैं जिस क़दर जामो सुबू, मैख़ाना ख़ाली है

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

कब वो सुनता है कहानी मेरी
और फिर वो भी ज़ुबानी मेरी
ख़लिशे - ग़मज़ए - ख़ूरेज़ न पूछ
देख ख़ूनाबा - फ़िशानी मेरी
क्या बयां करके मेरा, रोयेंगे यार
मगर आशुफ़्ता - बयानी मेरी
हूं ज़ख़ुद - रफ़्तए - बेदाए - ख़याल[3]
भूल जाना है, निशानी मेरी

---

१. हवा मापना, २. सेहत, ३. विचारमग्न।

मुत्तक़ाबिल[1] है, मुक़ाबिल मेरा
रुक गया, देख रवानी मेरी
क़द्रे - संगे - सरे - रह रखता हूं
सख़्त अरज़ां है, गिरानी मेरी
गर्दे बादे - रहे - बेताबी हूं
सरसरे - शौक़[2] है, बानी मेरी
दहन उसका, जो न मालूम हुआ
खुल गई हेच - मदानी[3] मेरी
कर दिया ज़ोफ़ ने आजिज़, 'ग़ालिब'
नंगे - पीरी है, जवानी मेरी

* * * * *

गुलशन को तेरी सोहबत, अज़ बस कि पसन्द आई है
हर ग़ुंचे का गुल होना, आग़ोश - कुशाई है
वां कंगुरे - इस्तग़ना[4], हरदम है बुलन्दी पर
यां नाले को और उल्टा, दावाए रसाई है
अज़बस कि सिखाता है ग़म, ज़ब्त के अन्दाज़े
जो दाग़ नज़र आया इक चश्म - नुमाई[5] है

* * * * *

जिस ज़ख़्म की हो सकती हो तदबीर, रफ़ू की
लिख दीजिये, यारब ! उसे क़िस्मत में उदू की

---

१. मुक़ाबले पर न आने वाला, २. चाह रूपी हवा की ध्वनि, ३. कुछ न जानना, ४. निस्पृहता का कलश, ५. आंख के इशारे से घुड़की देना।

अच्छा है सर - अंगुश्ते - हिनाई[1] का तसव्वुर[2]
दिल में नज़र आती तो है, इक बूंद लहू की
क्यों डरते हो, उश्शाक़ की बे - हौसलगी से
यां तो कोई सुनता नहीं फ़रियाद किसू की
दश्ने[3] ने कभी मुंह न लगाया हो जिगर को
ख़ंजर ने कभी बात न पूछी हो गुलू की
सद हैफ़[4] ! वो नाकाम, कि एक उम्र से, 'ग़ालिब'
हसरत में रहे एक बुते - उरबदा - जू[5] की

* * * * *

सीमाब[6] पुश्ते - गर्मिए - आईना[7] दे कि हम
हैरां किये हुए हैं दिले - बेक़रार के
आग़ोशे - गुल कशूदा[8] बराए विदाअ है
ऐ अन्दलीब[9] ! चल, कि चले दिन बहार के

* * * * *

है वस्ल हिज्र, आलमे - तमकीनो - ज़ब्त में
माशूक़े - शोख़ो - आशिक़े - दीवाना चाहिये
उस लब से मिल ही जायगा बोसा कभी तो, हां
शौक़े - फ़िज़ूलो - जुरअते - रिन्दाना[10] चाहिये

---

१. मेंहदी लगी अंगुली का सिरा, २. कल्पना, ३. चाकू, ४. सख्त अफ़सोस, ५. लड़ाकू प्रेमी, ६. पारा, ७. आईने की पुश्त की गर्मी, ८. खुली हुई, ९. बुलबुल, १०. शराबी का हौसला।

    

चाहिये अच्छों को जितना चाहिये
ये अगर चाहें, तो फिर क्या चाहिये

सोहवते - रिन्दां से वाजिब है, हज़र[1]
जाए में अपने को खींचा चाहिए

चाहने को तेरे क्या समझा था दिल
बारे, अब इससे भी समझा चाहिये

चाक मत कर जेब बे - अय्यामे - गुल[2]
कुछ उधर का भी इशारा चाहिये

दोस्ती का पर्दा, है बेगानगी
मुंह छिपाना हमसे छोड़ा चाहिये

दुश्मनी ने मेरी खोया ग़ैर को
किस क़दर दुश्मन है, देखा चाहिये

अपनी रुस्वाई में क्या चलती है सई
यार ही हंगामा - आरा[3] चाहिये

मुनहसिर[4] मरने पे हो, जिसकी उमीद
नाउमीदी उसकी, देखा चाहिये

ग़ाफ़िल, इन मह - तलअतों के वास्ते
चाहने वाला भी अच्छा चाहिये

चाहते हैं ख़ूबरूओं को 'असद'
आपकी सूरत तो देखा चाहिये

---

१. दूर रहना, २. वसन्त के दिनों के अलावा, ३. हंगामा बरपा करने वाला, ४. निर्भर।

* * * * *

हर क़दम दूरिए मंज़िल है नुमायां मुझसे
मेरी रफ़्तार से भागे है, बयाबां मुझसे
दर्स[1] - उनवाने - तमाशा, बतग़ाफ़ुल ख़ुशतर
है निगह रिश्तए शीराज़ए मिज़गां मुझसे
वहशते - आतिशे - दिल से, शबे - तन्हाई में
सूरते - दूद[2], रहा साया गुरेज़ां[3] मुझसे
ग़मे उश्शाक़ न हो, सादगी - आमोज़े - बुतां[4]
किस क़दर ख़ानए - आईना है वीरां मुझसे
असरे आबला से, जादए - सहराए - जुनूं[5]
सूरते - रिश्तए - गौहर है चिराग़ां मुझसे
बेख़ुदी बिस्तरे - तम्हीदे - फ़राग़त[6] हो जो
पुर है साये की तरह मेरा शबिस्तां[6] मुझसे
शौक़े - दीदार में, गर तू मुझे गर्दन मारे
हो निगह, मिस्ले - गुले - शम्अ[7], परीशां मुझसे
बेकसीहाए शबे - हिज्र की वहशत, है, है !
साया ख़ुर्शीदे - क़यामत में है पिन्हां मुझसे
गर्दिशे - साग़रे - सद - जल्वए - रंगी, तुझसे
आइना - दारिए - यक - दीदए - हैरां, मुझसे
निगहे - गर्म से इक आग टपकती है, 'असद'
है चिराग़ां, ख़सो - ख़ाशाके - गुलिस्तां मुझसे

---

१. पाठ, २. धुएं के सदृश, ३. दूर-दूर, ४. प्रेमियों को सरलता सिखाने वाला, ५. उन्माद के रेगिस्तान का मार्ग, ६. सोने का कमरा, ७. शमआ के गुल के समान।

* * * * *

नुक्ताचीं[1] है, ग़मेदिल उसको सुनाये न बने
क्या बने बात, जहां बात बनाये न बने

मैं बुलाता तो हूं उसको, मगर ऐ जज़्बए-दिल
उसपे बन जाये कुछ ऐसी, कि बिन आये न बने

खेल समझा है, कहीं छोड़ न दे, भूल न जाय
काश, यों भी हो, कि बिन मेरे सताये न बने

ग़ैर फिरता है, लिये यों तेरे ख़त को, कि अगर
कोई पूछे, कि ये क्या है, तो छिपाये न बने

इस नज़ाकत का बुरा हो, वो भले हैं, तो क्या
हाथ आयें, तो उन्हें हाथ लगाये न बने

कह सके कौन, कि ये जल्वागरी किसकी है
पर्दा छोड़ा है वो उसने, कि उठाये न बने

मौत की राह न देखूं, कि बिन आये न रहे
तुमको चाहूं, कि न आओ, तो बुलाये न बने

बोझ वो सर से गिरा है, कि उठाये न उठे
काम वो आन पड़ा है, कि बनाये न बने

इश्क़ पर ज़ोर नहीं, है ये वो आतिश[2], 'ग़ालिब'
कि लगायें न लगे और बुझाये न बने

* * * * *

चाक की ख़्वाहिश, अगर वहशत बउरियानी[3] करे
सुब्हो की मानिन्द, ज़ख़्मे-दिल गरेबानी करे

---

१. आलोचक, २. आग, ३. नग्नता में।

जल्वे का तेरे वो आलम है, कि गर कीजे ख़याल
दीदए-दिल को ज़्यारत-गाहे हैरानी करें
है शिकस्तन से भी दिल नौमीद[1], यारब कब तलक
आबगीना कोह[2] पर अर्ज़ें गरां-जानी करे
मैकदा गर चश्मे मस्तेनाज़ से पाये शिकस्त
मूए-शीशा[3] दीदए-साग़र की मिज़गानी करे
ख़त्ते-आरिज़[4] से, लिखा है ज़ुल्फ़ को उल्फ़त ने अहद
यक क़लम मंज़ूर है, जो कुछ परीशानी करे

* * * * *

वो आके ख़्वाब में, तिस्कीने-इज़्तेराब तो दे
वले मुझे तपिशे-दिल[5] मजाले-ख़्वाब तो दे
करे है क़त्ल, लगावट में तेरा रो देना
तेरी तरह कोई तेग़े-निगाह को आब तो दे
दिखा के जुम्बिशे-लब ही तमाम कर हमको
न दे जो बोसा, तो मुंह से कहीं जवाब तो दे
पिला दे ओक से, साक़ी, जो हमसे नफ़रत है
प्याला गर नहीं देता, न दे, शराब तो दे
'असद', खुशी से मेरे हाथ पांव फूल गये
कहा जो उसने, ज़रा मेरे पांव दाब तो दे

* * * * *

---

१. निराश, २. पहाड़, ३. शीशे पर खरोंच रूपी बाल, ४. गाल के बाल, ५. दिल की जलन ।

ख़तर है, रिश्तए-उल्फ़त रगे-गर्दन न हो जाए
गुरूरे दोस्ती आफ़त है, तू दुश्मन न हो जाए
समझ इस फ़स्ल में कोताहिए-नश्वो-नुमा[1] 'ग़ालिब'
अगर गुल, सर्व के क़ामत पे, पैराहन[2] न हो जाए

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

फ़रियाद की कोई लै[3] नहीं है
नाला पाबन्दे-नै नहीं है
क्यों बोते हैं बाग़बां तूंबे
गर बाग़ गदाए-मैं[4] नहीं है
हरचन्द हर एक शै में तू है
पर तुझसी तो कोई शै नहीं है
हां, खाइयो मत फ़रेबे-हस्ती[5]
हर चन्द कहें, कि "है", नहीं है
शादी से गुज़र, कि ग़म न होवे
उरदी जो न हो, तो दै नहीं है
क्यों रदो-क़दह[6] करे है, ज़ाहिद
मै है, ये मगस[7] की कै नहीं है
हस्ती है, न कुछ अदम है 'ग़ालिब'
आख़िर तू क्या है, ऐ, "नहीं है"

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

---

१. विकास की कमी, २. पोशाक, ३. स्वर विशेष ४. शराब का भिखारी, ५. अस्तित्व का धोखा, ६. तकरार, ७. मक्खी ।

न पूछ नुसख़ए - मरहम, जराहते - दिल का
कि उसमें रेज़ए - अल्मास जुज़्वे - आज़म[1] है
बहुत दिनों में तग़ाफ़ुल ने तेरे पैदा की
वो इक निगह; कि बज़ाहिर निगाह से कम है

* * * * *

हम रश्क को अपने भी, गवारा नहीं करते
मरते हैं, वले उनकी तमन्ना नहीं करते
दरपर्दा उन्हें ग़ैर से, है रब्ते - निहानी[2]
ज़ाहिर का ये पर्दा है, कि पर्दा नहीं करते
ये बाइसे - नौमीदिए - अरबाबे - हविस है
'ग़ालिब' को बुरा कहते हो, अच्छा नहीं करते

* * * * *

करे है बादा, तेरे लब से कस्बे - रंगे - फ़रोग़[3]
ख़ते - पियाला सरासर निगाहे - गुलचीं है
कभी तो इस दिले - शोरीदा[4] की भी दाद मिले
कि एक उम्र से हसरत परस्तए - बालीं है
बजा है, गर न सुने; नाला हाए - बुलबुले - ज़ार
कि गोशे - गुल, नमे - शबनम[5] से, पंबा - आगीं[6] है
'असद' है नज़ा[7] में, चल बेवफ़ा, बराये ख़ुदा
मक़ामे - तर्के - हिजाबो - विदाए - तमकीं[8] है

---

१. मुख्य अंश, २. भीतरी लगाव, ३. मनोहर रंग लेना, ४. उन्मत्त दिल, ५. ओस की तरी, ६. रुई का फाहा डाले, ७. दम तोड़ने की हालत, ८. घमंड और शर्म त्याग देने का समय ।

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

क्यों न हो चश्मे-बुतां महवे तग़ाफ़ुल, क्यों न हो
यानी इस बीमार को नज़्ज़ारे से परहेज़ है
मरते मरते, देखने की आरज़ू रह जाएगी
वाये नाकामी, कि उस काफ़िर का खंजर तेज़ है
आरिज़े-गुल[1] देख, रूए-यार याद आया, 'असद'
जोशिशे-फ़स्ले-बहारी[2] इश्तियाक़-अंगेज़ है

✣ ✣ ✣ ✣ ✣

दिया है दिल अगर उसको, बशर[3] है, क्या कहिये
हुआ रक़ीब, तो हो, नामाबर है, क्या कहिये
ये ज़िद, कि आज न आवे और आये बिन न रहे
क़ज़ा से शिकवा हमें किस क़दर है, क्या कहिये
रहे है यों गहो-बेगह,[4] कि कूए-दोस्त को अब
अगर न कहिये कि दुश्मन का घर है, क्या कहिये
ज़िहे-करिश्मा, कि यों दे रखा है हमको फ़रेब
कि बिन कहे ही उन्हें सब ख़बर है, क्या कहिये
समझ के करते हैं, बाज़ार में वो, पुरसिशे-हाल
कि ये कहे, कि सरे-रहगुज़र है, क्या कहिये
तुम्हें नहीं है सरे-रिश्तए वफ़ा का ख़याल
हमारे हाथ में कुछ है, मगर है क्या, कहिये
उन्हें सवाल पे ज़ोमे-जुनूँ[5] है, क्यों लड़िये
हमें जवाब से क़तए नज़र है, क्या कहिये

---

१. फूल के गाल, २. वसंत ऋतु का निखार, ३. मनुष्य, ४. आन-जाना, ५. उन्माद का घमंड।

हसद, सज़ाए - कमाले - सुख़न है, क्या कीजे
सितम, बहाये - मताए - हुनर[1] है, क्या कहिये
कहा है किसने, कि 'ग़ालिब' बुरा नहीं, लेकिन
सिवाए इसके, कि आशुफ़्ता - सर है, क्या कहिये

* * * * *

कभी नेकी भी उसके जी में गर आ जाये है मुझसे
जफ़ायें करके अपनी याद शर्मा जाये है मुझसे
ख़ुदाया जज़्बए - दिल की मगर तासीर उल्टी है
कि जितना खींचता हूं और खिंचता जाये है मुझसे
वो बदख़ू[2], और मेरी दास्ताने - इश्क़ तूलानी
इबारत मुख़्तसर, क़ासिद भी घबरा जाये है मुझसे
उधर वो बदगुमानी है, इधर यह नातवानी है
न पूछा जाये है उससे, न बोला जाये है मुझसे
संभलने दे मुझे, ऐ नाउमीदी, क्या क़यामत है
कि दामाने - ख़याले - यार, छूटा जाये है मुझसे
तकल्लुफ़ बरतरफ़, नज़्ज़ारगी में भी सही, लेकिन
वो देखा जाये, कब ये ज़ुल्म देखा जाये है मुझसे
हुये हैं पांव ही पहले, नबर्दे - इश्क़[3] में ज़ख़्मी
न भागा जाये है मुझसे, न ठहरा जाये है मुझसे
क़यामत है, कि होवे मुद्दई का हमसफ़र, 'ग़ालिब'
वो काफ़िर, जो ख़ुदा को भी न सौंपा जाये है मुझसे

* * * * *

१. कला की पूँजी, २. बुरी आदत वाला, ३. प्रेम में घूमते हुए।

क्या तअज्जुब है, कि उसको देखकर आजाये रहम
वां तलक कोई किसी हीले से पहुँचा दे मुझे
मुंह न दिखलाये, न दिखला, पर वअन्दाज़े - अताब[1]
खोलकर पर्दा, ज़रा आंखें ही दिखला दे मुझे
यां तलक मेरी गिरफ़्तारी से वो खुश है, कि मैं
ज़ुल्फ़ गर वन जाऊं, तो शाने में उलझा दे मुझे

⁂ ⁂ ⁂ ⁂ ⁂

वाज़ीचए - अतफ़ाल[2] है दुनिया, मेरे आगे
होता है शवो - रोज़ तमाशा, मेरे आगे
इक खेल है औरंगे - सुलेमां[3], मेरे नज़दीक
इक बात है, ऐजाज़े - मसीहा[4], मेरे आगे
जुज़ नाम, नहीं सूरते - आलम मुझे मंज़ूर
जुज़ वहम, नहीं हस्तिए - अशिया[5] मेरे आगे
होता है निहां[6] गर्द में सहरा, मेरे होते
घिसता है जबीं[7] ख़ाक पे दरिया, मेरे आगे
मत पूछ, कि क्या हाल है मेरा, तेरे पीछे
तू देख, कि क्या रंग है तेरा, मेरे आगे
सच कहते हो, खुदवीनो - खुदआरा[8] हूं, न क्यों हूं ?
वैठा है वुते - आईना - सीमा[9] मेरे आगे
फिर देखिये, अन्दाज़े - गुल अफ़शानिए - गुफ़्तार
रख दे कोई, पैमानओ - सहवा मेरे आगे

१. क्रोध के ढंग से, २. बच्चों का खेल, ३. सुलेमान वादशाह का तख्त, ४. मसीहा का चमत्कार, ५. वस्तुओं का अस्तित्व ६. छिपना, ७. माथा, ८. अपने आप को देखने और संवारने वाला, ९. शीशे की तरह चमकते हुए मुख वाला प्रेमी ।

नफ़रत का गुमां गुज़रे है, मैं रश्क से गुज़रा
क्योंकर कहूं, लो नाम न उनका मेरे आगे
ईमां मुझे रोके है, तो खींचे है मुझे कुफ़्र
काबा मेरे पीछे है, कलीसा मेरे आगे
आशिक़ हूं, पे माशूक़ फ़रेबी है मेरा काम
मजनूं को बुरा कहती है लैला, मेरे आगे
खुश होते हैं, पर वस्ल में यों मर नहीं जाते
आई शबे-हिजरां[1] की तमन्ना, मेरे आगे
है मोजज़न इक कुल्ज़मे-खूं,[2] काश, यही हो
आता है, अभी देखिये, क्या क्या, मेरे आगे
गो हाथ को जुम्बिश नहीं, आंखों में तो दम है
रहने दो अभी सागरो-मीना मेरे आगे
हम-पेशओ हम-मशरबो हम-राज़ है मेरा
'ग़ालिब' को बुरा क्यों कहो, अच्छा, मेरे आगे

* * * * *

कहूं जो हाल, तो कहते हो, "मुद्दआ कहिये"
तुम्हीं कहो, कि जो तुम यों कहो, तो क्या कहिए
न कहियो तान से फिर तुम, कि हम "सितमगर" हैं
मुझे तो खू है, कि जो कुछ कहो, बजा कहिये
वो नेश्तर[3] सही, पर दिल में जब उतर जाये
निगाहे-नाज़ को फिर क्यों न आशना कहिये

---

१. वियोग की रात, २. खून का समुद्र, ३. नश्तर।

नहीं ज़रीयए राहत, जराहते - पैकां[1]
वो ज़ख़्मे - तेग़ हैं, जिसको कि दिल - कुशा कहिये
जो मुद्दई बने, उसके न मुद्दई बनिये
जो नासज़ा[2] कहे उसको न नासज़ा कहिये
कहीं हक़ीक़ते - जां - काहिए - मरज़[3] लिखिये
कहीं मुसीबते ना - साज़िए - दवा कहिये
कभी शिकायते - रंजे - गिरां - नशीं[4] कीजे
कभी हिकायते - सब्रे - गुरेज़ - पा[5] कहिये
रहे न जान, तो क़ातिल को ख़ूं बहा दीजे
कटे ज़बान, तो खंजर को मर्हबा कहिये
नहीं निगार को उल्फ़त, न हो, निगार तो है
रवानिए - रविशो - मस्तिए - अदा कहिये
नहीं बहार को फ़ुर्सत, न हो, बहार तो है
तरावते - चमनो - ख़ूबिए - हवा कहिये
सफ़ीना[6] जबकि किनारे पे आ लगा, 'ग़ालिब'
ख़ुदा से क्या सितमो - जौरे नाख़ुदा कहिये

* * * * *

रोने से और इश्क़ में बेबाक हो गये
धोये गये हम ऐसे, कि बस पाक हो गये
सर्फ़े - बहाए - मैं[7] हुये, आलाते - मै - कशी[8]
थे ये ही दो हिसाब, सो यों पाक हो गये

---

१. तीर द्वारा चीर-फाड़, २. अनुचित, ३. रोग के कष्ट की वास्तविकता, ४. भारी दुख की शिकायत, ५. बचाने वाले संतोष की कहानी; ६. नाव, ७. शराब के लिए खर्च, ८. शराब खींचने के यंत्र ।

रुस्वाए - दहर[1] गो हुये, आवारगी से तुम
बारे तबीअतों के तो चालाक हो गये
कहता है कौन नालए - बुलबुल को, बे - असर
परदे में गुल के लाख जिगर चाक हो गये
पूछे है क्या वजूदो - अदम अहले - शौक़ का
आप अपनी आग के ख़सो - ख़ाशाक हो गये
करने गये थे उससे, तग़ाफ़ुल का हम गिला
की एक ही निगाह, कि बस ख़ाक हो गये
इस रंग से उठाई कल उसने 'असद' की लाश
दुश्मन भी जिसको देख के ग़मनाक हो गये

* * * * *

इब्ने - मरियम[2] हुआ करे कोई
मेरे दुख की दवा करे कोई
शरओ - आईन[3] पर मदार सही
ऐसे क़ातिल का क्या करे कोई
चाल, जैसे कड़ी कमां का तीर
दिल में ऐसे कि जा करे कोई
बात पर वां ज़ुबान कटती है
वो कहें और सुना करे कोई
बक रहा हूं जुनूं में क्या क्या कुछ
कुछ न समझे, ख़ुदा करे कोई

---

१. जमाने भर में बदनाम, २. मरियम का बेटा, मसीहा, ३. कायदे कानून।

रोक लो, गर ग़लत चले कोई
बख़्श दो, गर ख़ता करे कोई
कौन है, जो नहीं है हाजतमन्द
किसकी हाजत रवा करे कोई
क्या किया ख़िज़्र ने सिकन्दर से
अब किसे रहनुमा करे कोई
जब तवक़्क़ो ही उठ गई, 'ग़ालिब'
क्यों किसी का गिला करे कोई

* * * * *

बहुत सही ग़मे-गेती, शराब कम क्या है
गुलामे साक़िए कौसर हूं, मुझको ग़म क्या है
तुम्हारी तर्ज़ो-रविश, जानते हैं हम, क्या है
रक़ीब पर है अगर लुत्फ़, तो सितम क्या है
कटे तो शब कहें काटे तो सांप कहलावे
कोई बताओ, कि वो ज़ुल्फ़े-ख़मबख़म क्या है
लिखा करे कोई, अहकामे-तालए-मौलूद[1]
किसे ख़बर है, कि वां जुम्बिशे, क़लम क्या है
न हश्रो-नश्र[2] का क़ायल न केशोमिल्लत[3] का
ख़ुदा के वास्ते, ऐसे की फिर क़सम क्या है
सुख़न में ख़ामए[4]-ग़ालिब की आतिश-अफ़शानी[5]
यक़ीं है हमको भी, लेकिन अब उसमें दम क्या है

---

१. जन्म-स्थान २. कयामत और उसका दंड, ३. धर्म और कौम, ४. क़लम, ५. आग बरसाना।

*      *      *      *      *

बाग़ पाकर ख़फ़क़ानी[1], ये डराता है मुझे
सायए - शाख़े - गुल, अफ़ई[2] नज़र आता है मुझे
जौहरे - तेग़ बसर चश्मए - दीगर मालूम
हूं मैं वो सब्ज़ा, कि ज़हराब[3] उगाता है मुझे
मुद्दआ महवे - तमाशाए - शिकस्ते - दिल है
आईना ख़ाने में कोई लिये जाता है मुझे
ज़िन्दगी में तो वो महफ़िल से उठा देते थे
देखूं, अब मर गये पर, कौन उठाता है मुझे

*      *      *      *      *

रौंदी हुई है, कौकबए - शहरयार[4] की
इतराये क्यों न ख़ाक, सरे - रहगुज़ार की
जब उसके देखने के लिये आयें बादशाह
लोगों में क्यों नमूद न हो, लालाज़ार की
भूके नहीं हैं सैरे - गुलिस्तां के हम, बले
क्योंकर न खाइये, कि हवा है बहार की

*      *      *      *      *

हज़ारों ख़्वाहिशें ऐसी, कि हर ख़्वाहिश पे दम निकले
बहुत निकले मेरे अरमान, लेकिन फिर भी कम निकले
डरे क्यों मेरा क़ातिल, क्या रहेगा उसकी गर्दन पर
वो ख़ूं, जो चश्मेतर से उम्र भर यों दमबदम निकले

---

१. सौदाई, २. सांप, ३. जहर का पानी, ४. हाकिम की जूती।

निकलना खुल्द से आदम का सुनते आये थे, लेकिन
बहुत बेआबरू होकर तेरे कूचे से हम निकले

भरम खुल जाये, ज़ालिम तेरे क़ामत[1] की दराज़ी का
अगर इस तुर्रए पुर पेचोख़म का पेचोख़म निकले

मगर लिखवाए कोई उसको ख़त, तो हमसे लिखवाये
हुई सुबह, और घर से कान पर रखकर क़लम निकले

हुई इस दौर में मंसूब मुझसे बादा - आशामी
फिर आया वो ज़माना, जो जहां में जामोजम निकले

हुई जिनसे तवक़्क़ो, ख़स्तगी की दाद पाने की
वो हमसे भी ज़ियादा ख़स्तए तेग़े सितम निकले

मुहब्बत में नहीं है फ़र्क़, जीने और मरने का
उसी को देखकर जीते हैं, जिस काफ़िर पे दम निकले

ज़रा कर ज़ोर सीने पर कि तीरे पुर सितम निकले
जो वो निकले तो दिल निकले, जो दिल निकले तो दम निकले

ख़ुदा के वास्ते पर्दा न काबे से उठा ज़ालिम
कहीं ऐसा न हो यां भी, वही काफ़िर सनम निकले

कहां मैख़ाने का दरवाज़ा, 'ग़ालिब', और कहां वाइज़
पर इतना जानते हैं, कल वो जाता था, कि हम निकले

* * * * *

हूं मैं भी तमाशाइए - नैरंगे - तमन्ना
मतलब नहीं कुछ इससे, कि मतलब ही बर आये[2]

---

१. क़द, २. पूरा हो।

सियाही जैसे गिर जाये दमे-तहरीर काग़ज़ पर
मेरी क़िस्मत में यों तस्वीर है शबहाए-हिजरां[1] की

* * * * *

ख़मोशियों में तमाशा अदा निकलती है
निगाह, दिल से तेरे, सुर्मा सा निकलती है
फ़िशारे-तंगिए-ख़ल्वत[2] से बनती है शबनम
सबा जो ग़ुंचे के पर्दे में जा निकलती है
न पूछ सीनए-आशिक़ से आबे-तेग़े-निगाह
कि ज़ख़्मे-रौज़ने-दर से हवा निकलती है

* * * * *

छिड़के है शबनम आइनए बर्गे-गुल पर आब
ऐ अन्दलीब, वक़्ते-विदाए-बहार है
पच आ पड़ी है वादए-दिलदार की मुझे
वो आये या न आये पे यां इन्तेज़ार है
बेपरदा सूए-वादिए मजनूं गुज़र न कर
हर ज़र्रे के नक़ाब में दिल बेक़रार है
दिल मत गंवा, ख़बर न सही, सैर ही सही
ऐ बेदिमाग़, आइना तिम्साल-दार[3] है
ग़फ़लत कफ़ीले[4]-उम्रो-'असद' ज़ामिने-निशात
ऐ मर्गे नागहां, तुझे क्या इन्तेज़ार है

---

१. जुदाई की रातें, २. एकांत की संकीर्णता का दबाव, ३. चित्र देने वाला, ४. निर्भर।

* * * * *

आईना क्यों न दूं, कि तमाशा कहें जिसे
ऐसा कहां से लाऊं, कि तुझसा कहें जिसे
हसरत ने ला रखा, तेरी बज़्मे - ख़याल में
गुलदस्तए - निगाह, सवैदा कहें जिसे
फूंका है किसने गोशे - मुहब्बत में, ऐ ख़ुदा
अफ़सूने - इन्तिज़ारे - तमन्ना कहें जिसे
सर पर हुजूमे - दर्दे - ग़रीबी से डालिये
वो एक मुश्ते - ख़ाक, कि सहरा कहें जिसे
है चश्मे - तर में हसरते - दीदार से निहां
शौक़े - इनां - गुसेख़ता[1], दरिया कहें जिसे
दरकार है शगुफ़्तने - गुलहाए - ऐश को
सुबहे - बहार, पम्बए - मीना कहें जिसे
'ग़ालिब' बुरा न मान जो वाइज़ बुरा कहे
ऐसा भी कोई है, कि सब अच्छा कहें जिसे

* * * * *

शोले से न होती, हविसे - शोला ने जो की
जी किस क़दर अफ़सुर्दगिए दिल पे जला है
तिम्साल में तेरी है, वो शोख़ी, कि बसद - ज़ौक़
आइना ब - अन्दाज़े - गुल आग़ोश - कुशा है
मालूम हुआ हाले - शहीदाने - गुज़िश्ता
तेग़े - सितम आईनए - तस्वीर नुमा है

---

१. बेलगाम शौक।

ऐ परतवे-ख़ुर्शीदे-जहां ताब, इधर भी
साये की तरह हम पे अजब वक़्त पड़ा है

नाकरदा[1] गुनाहों की भी हसरत की मिले दाद
यारब ! अगर इन करदा गुनाहों की सज़ा है

बेगानगिए-ख़ल्क़[2] से बेदिल न हो 'ग़ालिब'
कोई नहीं तेरा, तो मेरी जान, ख़ुदा है

* * * * *

मंज़ूर थी ये शक्ल, तजल्ली[3] को नूर की
क़िस्मत खुली तेरे क़दो-रुख़ से ज़हूर की

इक ख़ूंचकां कफ़न में करोड़ों बनाव हैं
पड़ती है आंख, तेरे शहीदों पे, हूर की

वाइज़ न तुम पियो, न किसी को पिला सको
क्या बात है तुम्हारी शराबो-तहूर[4] की

लड़ता है मुझसे हश्र में क़ातिल, कि क्यों उठा
गोया, अभी सुनी नहीं आवाज़ सूर[5] की

आमद बहार की है, जो बुलबुल है नग़मा-संज
उड़ती सी इक ख़बर है, ज़ुबानी तयूर[6] की

गो वां नहीं पे वां के निकाले हुए तो हैं
काबे से इन बुतों को भी निस्बत है दूर की

क्या फ़र्ज़ है, कि सबको मिले एक सा जवाब
आओ न, हम भी सैर करें कोहे-तूर[7] की

---

१. न किये हुए, २. दुनिया की अवज्ञा, ३. प्रकाश, ४. पवित्र शराब जो स्वर्ग में मिलेगी, ५. वह बिगुल जो क़यामत के दिन बजेगा, ६. पक्षी, ७ तूर नामक एक पहाड़ ।

गर्मी सही कलाम में, लेकिन न इस क़दर
की जिससे बात, उसने शिकायत ज़रूर की
'ग़ालिब', गर इस सफ़र में मुझे साथ ले चलें
हज का सवाब नज़्र करूंगा हुज़ूर की

* * * * *

ग़म खाने में बोदा, दिले - नाकाम बहुत है
ये रंज, कि कम है मए - गुलफ़ाम, बहुत है
कहते हुए साक़ी से हया आती है, वरना
है यों, कि मुझे दुर्दे - तहे - जाम[1] बहुत है
नै तीर कमाँ में है, न सैयाद कमीं[2] में
गोशे में क़फ़स के, मुझे आराम बहुत है
हैं अहले - ख़िरद[3] किस रविशे - ख़ास पे नाज़ां
पा बस्तगिये - रस्मो - रहे - आम[4] बहुत है
ज़मज़म ही पे छोड़ो, मुझे क्या तौफ़े - हरम[5] से
आलूदा ब - मै जामए - अहराम[6], बहुत है
है क़ेहर कि अब भी न बने बात, कि उनको
इंकार नहीं और मुझे इब्राम[7] बहुत है
ख़ूँ होके जिगर आंख से टपका नहीं, ऐ मर्ग
रहने दे मुझे यां, कि अभी काम बहुत है
होगा कोई ऐसा भी, कि 'ग़ालिब' को न जाने
शाइर तो वो अच्छा है, पे बदनाम बहुत है

---

१. प्याले की तह पर बची हुई तलछट. २. घात, ३. बुद्धिमान, ४. साधारण रीतिरिवाज की पाबन्दी, ५. काबा की परिक्रमा, ६. हज का पहनावा, ७. इब्राम।

रहा बला में भी मैं मुब्तिलाए - आफ़ते - रश्क
बलाए - जां है अदा तेरी एक जां के लिये

फ़लक न दूर रख उससे मुझे, कि मैं ही नहीं
दराज़ दस्तिए - क़ातिल के इम्तेहां के लिये

मिसाल ये मेरी कोशिश की है, कि मुर्ग़े - असीर
करे क़फ़स में फ़राहम[1] ख़स आशियां के लिये

गदा समझ के वो चुप था, मेरी जो शामत आये
उठा, और उठके क़दम, मैंने पास्वां के लिये

बक़द्रे - शौक़ नहीं, ज़र्फ़े - तंगनाए - ग़ज़ल[2]
कुछ और चाहिये वुसअत मेरे बयां के लिये

ज़ुबां पे बारे - ख़ुदाया ये किसका नाम आया
कि मेरे नुत्क़[3] ने बोसे मेरी ज़ुबां के लिये

ज़माना अहद में उसके है महवे - आराइश[4]
बनेंगे और सितारे अब आसमां के लिये

वरक़ तमाम हुआ और मदह[5] बाक़ी है
सफ़ीना चाहिये इस बहरे - बेकरां[6] के लिये

अदाए - ख़ास से 'ग़ालिब' हुआ है नुक़ता - सरा
सलाए - आम[7] है याराने - नुक्तदां के लिए

## क़सीदे

ज़हरे - ग़म कर चुका था मेरा काम
तुझको किसने कहा कि हो बदनाम

---

१. जुटाना, २. गजल का माध्यम, ३. जबान, ४. शृंगार में मस्त, ५. तारीफ, ६. जिसका किनारा नहीं, ७. आम दावत ।

मै है फिर क्यों न मैं पिये जाऊं
ग़म से जब हो गई हो ज़ीस्त[1] हराम
बोसा कैसा ? यही ग़नीमत है
कि न समझें वो लज़्ज़ते दुश्नाम
काबे में जा बजायेंगे नाक़ूस[2]
अब तो बांधा है दैर[3] में अहराम[4]
इस क़दह[5] का है दौर मुझको नक़द
चर्ख़ ने ली है जिससे गर्दिश वाम[6]
बोसा देने में उनको है इन्कार
दिल के लेने में जिनको था इब्राम[7]
छेड़ता हूं कि उनको गुस्सा आये
क्यों रखूं वरना 'ग़ालिब' अपना नाम

❋ ❋ ❋ ❋ ❋

लिख दिया शाहिदों[8] को आशिक़ कुश
लिख दिया आशिक़ों को दुश्मन काम
आस्मां को कहा गया कि कहें
गुम्बदे तेज़ गर्द नीली फ़ाम
हुस्ने - नातिक़ लिखा गया कि लिखे
ख़ाल को दाना और ज़ुल्फ़ को दाम
आतिशो - आबो - बादो - ख़ाक़ ने ली
वज़ए - सोज़ो - नमो - रमो - आराम

---

१. जिंदगी, २. शंख, ३. मंदिर, ४. हज का बेसिला लिबास, ५. प्याला, ६. उधार, ७. हठ, ८. रूप वाले ।

मेहरे - रख़्शां का नाम ख़ुसरवे - रोज़
माहे - तावां का इस्म शहनए - शाम
तेरी तौक़ीए - सल्तनत को भी
दी बदस्तूर सूरते - इरक़ाम[1]
कातिबे - हुक्म ने बमूजिबे - हुक्म
उस रक़म को दिया तराज़े - दवाम
है अज़ल से रवानिए - आग़ाज़
हो अबद तक रसाइए - अंजाम[2]

* * * * *

गये वो दिन कि नादानिस्ता[3] ग़ैरों की वफ़ादारी
किया करते थे तुम तक़रीर हम ख़ामोश रहते थे
बस, अब बिगड़े पे क्या शर्मिन्दगी जाने दो मिल जाओ
क़सम लो हमसे गर ये भी कहें "क्यों हम न कहते थे"

## सेहरा

खुश हो ऐ बख़्त[4] कि है आज तेरे सर सेहरा
बांध शहज़ादे जवां बख़्त के सर पर सेहरा
क्या ही इस चान्द से मुखड़े पे भला लगता है
है तेरे हुस्न दिल अफ़रोज़ का ज़ेवर सेहरा
सर पे चढ़ना तुझे फबता[5] है पर, ऐ तरफ़े - कुलाह[6]
मुझको डर है कि न छीने तेरा लम्बर सेहरा

---

१. भाग्य में लिखी गई, २. अनन्त काल तक बना रहे, ३. अनजाने, ४. भाग्य, ५. शोभा देना, ६. कुलाह, पगड़ी के नीचे की विशेष प्रकार की टोपी।

नाव भरकर ही पिरोये गये होंगे मोती
वरना क्यों लाये हैं किश्ती में लगाकर सेहरा
सात दरिया के फ़राहम किये होंगे मोती
तब बना होगा इस अन्दाज़ का गज़ भर सेहरा
रुख़ पे दूल्हा के जो गर्मी से पसीना टपका
है रगे - अब्रे - गुहर बार सरासर सेहरा
ये भी इक बेअदबी थी कि क़बा से बढ़ जाये
रह गया आन के दामन की बराबर सेहरा
जी में इतरायें न मोती कि हमीं है इक चीज़
चाहिये फूलों का भी एक मुकर्रर[1] सेहरा
जबकि अपने में समायें न ख़ुशी के मारे
गूंधे फूलों का भला फिर कोई क्योंकर सेहरा
रुख़े - रौशन की दमक गौहरे - ग़लतां की चमक
क्यों न दिखलाये फ़रोग़े - महोअख़्तर सेहरा
तार रेशम का नहीं है ये रगे - अब्रे - बहार
लायेगा ताबे - गरां बारिए - गौहर सेहरा
हम सुख़न - फ़हम[2] हैं 'ग़ालिब' के तरफ़दार नहीं
देखें कहदे कोई इस सेहरे से बढ़कर सेहरा[3]

    

---

१. और; दूसरा, २. शेर समझने वाला, ३. बादशाह के उस्ताद ज़ौक़ ने इस पंक्ति को अपने लिए चुनौती समझ लिया। उसने उत्तर में एक सेहरा तुरंत लिखा और गायकों द्वारा शेर में गवाया गया। ग़ालिब को भी पता चला और उसने क्षमा-याचना के तौर पर यह कविता बादशाह को लिखकर भेजी।

# रुबाइयां

आतिश बाज़ी है जैसे शग़्ले - अत्फ़ाल[1]
है सोज़े जिगर का भी इसी तौर का हाल
था मूजिदे - इश्क़ भी क़यामत कोई
लड़कों के लिये गया है क्या खेल निकाल

⁂ ⁂ ⁂ ⁂ ⁂

दिल था कि जो जाने दर्द तम्हीद[2] सही
बेताबीए - रश्क व हसरते - दीद सही
हम और फ़शुरदन[3] ऐ तजल्ली अफ़सोस
तकरार रवां[4] नहीं तो तजदीद[5] सही

⁂ ⁂ ⁂ ⁂ ⁂

है ख़ल्क़ हसद क़माश लड़ने के लिये
वहशत कदा तलाश लड़ने के लिये
यानी हरबार सूरते - काग़ज़े - बाद[6]
मिलते हैं ये बदमाश लड़ने के लिये

⁂ ⁂ ⁂ ⁂ ⁂

दिल सख़्त नशन्द हो गया है गोया
उससे गिला मन्द हो गया है गोया
पर यार के आगे बोल सकते ही नहीं
'ग़ालिब' मुंह बन्द हो गया है गोया

१. बच्चों का खेल, २. प्रारंभ, ३. निचोड़ना, ४. उचित, ५. फिर शुरू करना, ६. हवारूपी कागज़ ।

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

दुख जी के पसन्द हो गया है 'ग़ालिब'
दिल रुक-रुककर बन्द हो गया है 'ग़ालिब'
वल्लाह कि शब को नीन्द आती ही नहीं
सोना सौगन्द हो गया है 'ग़ालिब'

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

मुश्किल है ज़बस[1] कलाम मेरा ऐ दिल !
सुन सुन के उसे सुख़न - वराने - कामिल[2]
आसान कहने की करते हैं फ़रमाइश
गोयम मुश्किल वगरना गोयम मुश्किल[3]

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

कहते हैं कि अब वो मर्दम - आज़ार[4] कहीं
उश्शाक़ की पुरसिश से उसे आर[5] नहीं
जो हाथ कि ज़ुल्म से उठाया होगा
क्योंकर मानूं कि उसमें तलवार नहीं

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

हम गरचे बने सलाम करने वाले
करते हैं दरंग[6] काम करने वाले

---

१. निसंदेह, २. सफल कवि, ३. मैं मुश्किल ही कह सकता हूं वरना मेरे लिए शेर कहना मुश्किल है, ४. मनुष्यों को सताने वाला, ५. लज्जा, ६. परेशान ।

कहते हैं कहो ख़ुदा से अल्लाह अल्लाह !
वो आप हैं सुबह शाम करने वाले

* * * * *

सामाने - ख़ुरो - ख़्वाब[1] कहां से लाऊं !
आराम के असबाब कहां से लाऊं
रोज़ा मेरा ईमान है 'ग़ालिब' लेकिन
ख़स ख़ानओ बर्फ़आब[2] कहां से लाऊं ?

## क़तआ

एक अहले - दर्द ने सुनसान जो देखा क़फ़स
यों कहा आती नहीं अब क्यों सदाए - अन्दलीब
बालो पर दो चार दिखलाकर कहा सैयाद ने
ये निशानी रह गई है अब बजाये अन्दलीब

* * * * *

शब को ज़ौक़े - गुफ़्तगू से तेरे दिल बेताब था
शोख़िए - वहशत से अफ़साना फ़सूने - ख़्वाब था
वां हजूमे - नग़महाए - साज़े - इशरत था 'असद'
नाख़ूने - ग़म यां सर तारे नफ़स मिज़राब[3] था

* * * * *

दूद[4] को आज उसके मातम में सियह - पोशी हुई
वो दिले - सोज़ां कि कल तक शम्ए - मातम ख़ाना था

१. खाना और सोना, २. बर्फ़ का पानी, ३. सितार बजाने का यंत्र, ४. धुआं।

शिकवए - यारां गुबारे दिल में पिंहां कर दिया
'ग़ालिब' ऐसे गंज' को शायां यही वीराना था

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

फिर वो सूए - चमन आता है खुदा ख़ैर करे
रंग उड़ता है गुलिस्तां के हवा दारों का

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

'मीर' के शेर का अहवाल कहूं क्या 'ग़ालिब'
जिसका दीवान कमअज़ गुलशने - कश्मीर नहीं

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

अब रोता है कि बज़्मे - तरब आमादा करो
बर्क़ हंसती है कि फुर्सत कोई दम दे हमको

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

कमाले - हुस्न अगर मौक़ूफ़े - अन्दाज़े - तग़ाफुल हो
तकल्लुफ़ बर तरफ़ तुझसे तेरी तस्वीर बेहतर है

✤ ✤ ✤ ✤ ✤

चन्द तस्वीरे - बुतां, चन्द हसीनों के ख़तूत
बाद मरने के मेरे घर से ये सामां निकला

◇ ◇ ◇



1278